देता है।* इसे अधिकांश लोग खाते, पीते, और सूँघते हैं। इससे यह तो माना नहीं जा सकता कि, इसके अवगुण कम हो गये हैं या फायदेमन्द वस्तु है। तमाखूके पानीकी कुछ बूँदें अगर विषधर सर्पके मुखमें डाल दी जावें, तो वह भी मर जाता है। इसके इतने अधिक प्रचारका एकमात्र कारण अविद्या और अज्ञान है। अमरीका आदि सभ्य तथा उन्नत देशोंने, तमाखू आदि मादक पदार्थोंकी हानियोंको जानकर उन्हें छोड़ना आरंभ कर दिया है। वहाँ पर जहाँ तहाँ "मादक द्रव्यनिवारिणी" सभाएँ कायम हो गई हैं, और मादक पदार्थोंको शत्रुकी तरह त्यागने लगे हैं। भारतवर्षकी दशा ही उलटी है! यहाँ तो "मादक द्रव्य-प्रचारिणी" संस्थाओंका संगठन हो रहा है!! प्रत्येक गाँवमें एक न एक अखाड़ा ऐसा अवश्य है, जहाँ सुबह शाम नशेबाजोंका जमघट्ट रहता है अगर आप ध्यान पूर्वक देखेंगे तो उस संस्थाका संस्थापक कोई साधुवेशधारी धूर्त्त मनुष्य ही होगा!!

बहुतेरे अफीम और भङ्गके प्रेमी तो कह देते हैं कि, यह तो औषधियोंमें डाली जाती है। हम भी इसी बातको मानते हैं कि "ये पदार्थ औषध रूपमें ही प्रयोग होने चाहियें, न कि नित्य रोटी पानीकी तरह अकारण ही।" देखा जावे तो संखिया

*मैंने अपनी 'भारतमें दुर्भिक्ष' नामक पुस्तकमें इस विषयपर स्वतंत्र रूपसे बहुत कुछ लिखा है। जिन्हें देखना हो २।) में 'गान्धी हिन्दी-पुस्तक भण्डार कालबादेवी रोड बम्बईसे मँगा लें।

लेखक—

( सोमल खार ) नामक महाविष भी औषधियोंमें युक्तिपूर्वक मिलाया जाता है, परन्तु उसे योंही कच्चा कोई भी नहीं खाता। और यदि खा भी लें, तो फिर इस लोकसे बिदा हो जाता है। योगिराज श्रीशङ्करके नामको बट्टा लगाते हुए, लोग नशेकी वस्तुओंका सेवन करते रहते हैं, परन्तु यह बात किसी भी इतिहास ग्रन्थमें नहीं पाई जाती, कि वे भाँग, गाँजा, तमाखू, अफीम वगैरः खाते पीते थे। उन्होंने, एक घड़ा हलाहलका तो पिया है; ऐसा पुराणोंमें लिखा है। जो लोग उन शक्तिसम्पन्न महापुरुषकी बराबरी करना चाहें, उन्हें चाहिये कि कमसे कम एक छटाँक तो कोई सा तेज विष पी लेंवे। वरना व्यर्थ ही महादेवजीके नामको लांछन लगाना, धूर्त्तताका कार्य है। नशा करना शिवजीकी भक्ति नहीं है; भक्ति तो कुछ और ही बात है !

हमारे अज्ञानी माता पिता, बालकोंको उनकी शैशवावस्थामें प्रायः अफीम खिलाया करते हैं। बड़ा होने पर बालकको अनिच्छा होते हुए भी, मीठी भङ्ग बड़े ही प्रेमसे पिलाते हैं। चा, काफी, तो कभी कभी उन्हें मारपीट कर भी पिला दिया करते हैं। परन्तु उन्हें यह नहीं मालूम कि, अपने जिगरके टुकड़े इन बच्चोंको अपने हाथों विष दे रहे हैं। इन मादक द्रव्योंके प्रचारसे स्वप्नदोषने खूब ही उन्नति की है, इसीलिये हमें भी इस विषयपर खूब लिखनेकी आवश्यकता बोध हुई। नशेसे आमाशय बिगड़ जाता है। ( देखो चित्र नं० १४ )

मेरे प्यारे बालको ! अगर तुम तेजस्वी, प्रतापी, बुद्धिमान



स्वस्थ आमाशय



चित्र नं० १४ नशेबाज़का आमाशय।

और बलवान बनना चाहते हो तो, इन वस्तुओंके पास भूलकर भी मत जाओ—उत्सवों और त्यौहारों पर भी इन चीजोंको मत छुओ, तथा नशेबाज़ पुरुषोंके पास एक क्षण भी मत बैठो। उनके प्रति दिलमें घृणा रखो, और यदि वृद्ध और मान्य भी हों तो उनकी संगतिमें मत रहो, क्योंकि ऐसे लोग धर्मध्वजी होते हैं, किन्तु वास्तवमें धार्म्मिक नहीं होते।

माता पिताओंसे प्रार्थना है कि "अपने बच्चोंको मादक पदार्थोंके सेवनसे बचावें। यदि बच्चे कुसङ्गतिके कारण लुक-छुपकर नशा करते हों तो, उनकी पूरी पूरी देखरेख रखें।" नशेबाज़ मनुष्यकी सूरत छुपी नहीं रहती—सहजहीमें अन्दाज लगाया जा सकता है। इस समय देशहितकी दृष्टिसे, मादक द्रव्योंका प्रचार बहुत ही बुरा है—इसे रोकनेके लिये देशके बच्चे बच्चेको खड़ा हो जाना चाहिये। महात्मा गान्धीजीके बताये मार्गका अनुसरण ही देशको नशेसे बचा सकता है, वह है "मादक द्रव्यों पर पिकेटिङ्ग।"

## (५) विदेशी शक्कर।

मोरस शक्कर, बम्बईकी शक्कर, दानेदार शक्कर आदि नामोंसे प्रसिद्ध जो एक प्रकार की सफेद शक्कर बाजारमें मिलती है—उसके खानेवाले "स्वप्नदोष" से कदापि नहीं बच सकते। शक्करका गुण, रक्तशोधक और तासीर ठण्डी होती है; परन्तु इस शक्करका गुण, रक्तदूषक और तासीर गर्म है। यह गन्नेकी नहीं होती है, बल्कि चुकन्दर, ताड़, खजूर आदि वृक्षोंसे निकाली जाती है। इस

के अतिरिक्त इसे तैयार करनेका ढङ्ग व्यापारिक है जिससे उसके थोड़े बहुत गुण भी नष्ट हो जाते हैं। सबसे बड़ी बात तो तन्दु-रुस्तीको हानि पहुँचानेवाली यह है कि, इसके बनानेमें खून और हड्डियोंका प्रयोग खूब किया जाता है। जिसतरह नशेबाज अपने अपने नशेको निर्दोष साबित करनेका प्रयत्न करते हैं, उसी-प्रकार इस विलायती शक्करके खानेवाले भी झूँठी झूँठी बातें गढ़कर लोगोंको धर्मभ्रष्ट करते हैं। कई कई तो कह देते हैं कि "हमने बनते देखा है; हड्डी या खून कुछ भी नहीं डाला जाता इत्यादि।" लेकिन उन्हें यह भी नहीं पता कि, यह समुद्र पारसे आई है या भारतमें ही बनती है? * इस शक्करने भारतको रोग-का घर बना दिया और हमारे नवयुवक समाजको "स्वप्नदोष" के मुँहमें डाल दिया।

हमारा भारतवर्ष गर्म देश है, इसमें खूनको गर्मी पहुंचाने वाले पदार्थोंका सेवन स्वास्थ्यके लिये अहितकर है। अंग्रेज-लोग इसी मोरसशक्करको खा कर स्वस्थ रह सकते हैं, क्योंकि उनका देश ठंडा और वे शीत प्रकृतिके मनुष्य हैं। साथ ही, खून हड्डी मांस वगैरः उनका भक्ष्यभोज्य है। यदि उनके लिये

---

* हमने अपनी पुस्तक 'भारतमें दुर्भिक्ष' में इस विषयपर सप्रमाण लिखा है कि है कि, इसके तय्यार करनेमें रक्त और हड्डियाँ काममें लाई जाती हैं। जिन्हे इच्छा हो मँगाकर देख सकते हैं। पता और मूल्य पीछे लिख आये हैं।

—लेखक—

यह अमृत है, तो हमारे लिये यह विष है। क्योंकि दोनोंके देश का जल वायु एक दूसरेके विपरीत है।

हमारे देशबन्धुओंको यह ध्यानमें रखलेना चाहिये, कि विदेशी निकम्मी शक्करकी जगह, यदि गन्नेकी बनी देशी शक्कर न मिले तो, यथावश्यक गुड़ काममें लाया जावे। यह मोरस-शक्कर स्वास्थ, धर्म और धनकी रक्षाके लिये सर्वथा त्याज्य है। यद्यपि जिह्वा इन्द्रियको वशमें करना, है ज़रा कठिन; तथापि हम भारतवासियोंके यहाँ, इन्द्रियदमन एक बड़ा भारी तप माना गया है। जो अपनी एक इन्द्रियको भी उसके विषयमें लगा देता है, उस मनुष्यका नाश हो जाता है—

"इन्द्रियाणान्तु सर्वेषां यद्येकं क्षरतीन्द्रियम्।
तेनास्यक्षरतिप्रज्ञा दृतेःपादादिवोदकम्।"

## ( ६ ) अधिक मिठाई सेवन

गन्नेकी पवित्र देशी शक्करको भी, अधिक परिमाणमें सेवन नहीं करना चाहिये। मिठाई बहुत नहीं खानी चाहिये। अधिक और बाजारू मिठाई खाने वालेको, स्वप्नदोष हो जाता है। प्रत्येक वस्तुके सेवनका परिमाण है—परिमाणसे अधिक खानेवाले सदा दुःख ही भोगते हैं। अमृत भी यदि परिमाणसे अधिक खा लिया जावे तो, विष हो जाता है और विष भी यदि परिमाणसे क्रियापूर्वक खाया

जावे तो अमृत हो सकता है। शकर्रा, एक दिनमें अधिकसे अधिक दस बारह तोले एक जवान मनुष्यके लिये काफी है, इससे अधिक हानिप्रद है। अधिक मिठाईके सेवनसे अँतड़ियाँ निर्बल हो जाती हैं-अग्निमांद्य हो जाता है और पेटमें कीड़े पड़कर, बीमारीके कारण होते हैं। बहुधा लोग बच्चोंको प्रेमके कारण अधिक मिठाई खिलाते हैं, यही प्रेम कभी कभी उनकी जान तक लेलेता है। धनिक लोगोंके बालक कमज़ोर होनेका एक कारण यह भी है कि, वे रात दिन अपने बालकोंको मिठाईयाँ खिलाते रहते हैं। विलायती मिठाईके नामसे, बाजारों में जो शक्करकी रंगबिरंगी टिकलियाँ और गोलियाँ बिकती हैं; उन्हें बच्चोंको मत खाने दो, वे विष हैं। हमारे देशके बहुतसे बच्चे उन्हींके सेवनसे मरते हैं, तथा रोगी हो जाते हैं।*

बाजारू मिठाइयाँ तन्दुरुस्तीके लिये कदापि फायदेकी चीज नहीं हैं। क्योंकि हलवाई उन्हें बेपरवाहीसे तैयार करते हैं, तथा म्यूनीसिपेल्टियाँ उस ओर विशेष ध्यान नहीं देतीं। हलवाई-लोग शक्करके मैलको शुद्ध करते समय कीड़ी, चींटे, बर्रे, ततैये, मक्खी आदि सबोंको उबाल डालते हैं। कभी कभी तो बहुत दिन रखे रहनेपर, शक्करके मैलमें कीड़े तक पड़ जाते हैं, जिन्हें उबालकर मिठाई बना लेते हैं। अब आप स्वयम् अनुमान

---

*देखो हमारी लिखी हुई "भारतमें दुर्भिक्ष" का विदेशी शक्कर नामक प्रकरण। पता और मूल्य पीछे लिख आये हैं।

—लेखक

लगालें कि ऐसी मिठाई खानेवालोंकी तन्दुरुस्ती कैसी होगी? इस के अतिरिक्त बाजारू मिठाइयों पर रास्ते की धूल उड़कर गिरती रहती है, और गन्दी जगहोंकी मक्खियाँ उनपर बैठकर हजारों रोगोंके कीड़े छोड़ जाती हैं। यही कारण है कि बाजारू मिठाइयोंके खाने वालोंका स्वास्थ्य; कम मिठाई खाने वाले हमारे ग्रामीण भाइयोंके स्वास्थ्यसे, बिलकुल खराब होता है। अतएव जिन्हें स्वप्न दोष से बचना हो, वे बाजारू और बहुत मिठाइयाँ कभी न खावें। मिष्टान्न खानेकी इच्छा हो तो अपने घरमें तय्यार करलो, या वैसे ही रोटी, भात, दूध, दही, मक्खन, आदिके साथ देशीशक्कर खालिया करो। नहीं तो मोटी मेवा जैसे छुहारे, किशमिश, मुनक्का, अंजीर, पिंडखजूर आदि, अथवा मीठे फल जो ऋतुके अनुसार मिलते हों खालिया करो। लेकिन बाजारू मिठाइयाँ और विदेशीशक्कर कदापि मत खाओ।

## ( ७ ) कब्ज़

सारे डाक्टर और हकीम, एक स्वरसे यही चिल्लाते हैं कि सारे रोगोंकी उत्पत्ति पेटसे ही है। जिसका पेट साफ़ है उसकी तबियत भी साफ़ है और जिसके पेटमें गड़बड़ है उसकी तबीयत भी गड़बड़ ही है। अतएव स्वप्नदोष उन्हें ही होता है, जिन्हें पेटमें कब्ज़की शिकायत रहती है। स्वप्नदोषके बीमारोंको सबसे पहिले, कब्ज़ दूर करनेकी चेष्टा करनी चाहिये। कब्ज़के हटानेके लिये जुलाब मतलो न इश्तहारी दवाइयाँ तथा, नमक सुलेमानी ही फाँको। भोजन करते समय चबाचबाकर खाओ और अधिक

न खाओ। ३ या ४ छोटी हर्रे और चवन्नी भर कालानमक पीसकर हफ्ते या दो हफ्तेमें अथवा जब कभी कब्ज़की शिकायत हो, रातको सोते समय ठण्डे या गरम पानीके साथ, ले लिया करो। अथवा त्रिफला ( हर्र, बहेड़ा आँवला ) आधा तोला नित्य सोते वक्त जलके साथ ले लेना चाहिये। सुबह पाखाना जानेके पूर्व ठण्डे या गरम पानीमें थोड़ासा नमक डालकर तीन चार दिन पी लेनेसे भी कब्ज़ हट जाती है। जो लोग रात्रिके अन्तिम प्रहरमें, अथवा बिछौनोंमेंसे उठते ही पाव या डेढ़ पाव शीतल जल नित्य पीलेते हैं, उन्हें उम्रभर पेटकी कोई शिकायत ही नहीं होती! निराहारव्रत भी कब्ज़को दूर करता है। व्रतमें मिठाइयाँ और शर्बत अँतड़ियोंको निर्बल बनाते हैं तथा कब्ज़ करते हैं। व्रतके दिन प्यास लगे तब, पानीमें सिर्फ थोड़ा सा निम्बूका रस निचोड़कर पीते रहना चाहिये। यदि 'एनिमा' लगाया जावे तो और भी उत्तम है ( एनिमा, गुदाइन्द्रिय द्वारा पेटमें पानी पहुंचाता है, और अँतड़ियोंको शुद्ध कर देता है। इसमें डाकृरोंकी आवश्यकता नहीं है। सिर्फ रबरकी नलिका जो अंग्रेजी दवा बेचनेवालोंके यहाँ ४) या ५) रु० में मिलती है अपने पास रखना चाहिये। यदि क्रिया न आती हो तो किसी डाकृरसे पूछ लो, अथवा किसीके लगाते हुए या अपने ही एकबार एनिमा लगवा कर सीख लो )। इसके अतिरिक्त अँतड़ियोंकी कसरत, तथा पेट शुद्ध रखनेका विशेष ध्यान रखो। स्नान करते समय किसी

मुलायम वस्त्रसे जलमें बैठकर, धीरे धीरे अपने पेट तथा पेड़ूको रगड़ो। ऐसा आठदस मिनट नित्य करनेसे भी कब्ज़ नहीं होगी।

सीधे लेट जाइये, अथवा खड़े हो जाइये; या पद्मासन लगाकर सीधे बैठ जाइये। बादमें नासिका द्वारा पेटके साँसको बाहिर निकाल कर, अपने पेटको भीतरकी तरफ खींचकर पीठसे लगाइये। ऐसा नित्य पाँच या छः बार करनेसे पेटमें कब्ज़की बीमारी कदापि नहीं हो सकती। इसे योगक्रियामें "उड्डियान बन्ध" कहते हैं; जो प्राणायामका एक अङ्ग है।

## (८) रातदिन लिंगस्पर्श।

अक्सर देखा गया है कि बहुतसे लोग, रातदिन अपनी धोती या पजामेमें अपना हाथ डाले रहते हैं, और अपनी लिंगेन्द्रियको मसला करते हैं; यह बहुत ही बुरी आदत है। या तो खुजालके कारण या कामोत्तेजनके कारण लोग ऐसा करते हैं। यह समाजमें नीचा दिखानेवाली तथा बेहूदापन ज़ाहिर करनेवाली आदत होती है। यदि खुजालके कारण ऐसा करना पड़ता है, तो उसे हटानेका शीघ्र ही प्रयत्न करना चाहिये। खुजाल प्रायः इन्द्रियपरके सफेद मैलको साफ न करनेसे होती है, अतएव उसे हमेशा धो डालना चाहिये। यदि वैसे ही आदत पड़ गई हो तो, थोड़ा ध्यान रखनेसे ही सहजमें छूट सकती है। रातदिन इन्द्रियको स्पर्श करते रहनेसे उसमें व्यर्थ ही उत्तेजना होती है, और व्यर्थकी उत्तेजनासे मनुष्यका वीर्य पतला पड़ जाता है, जो स्वप्नदोषका कारण होता है।

"एक मनुष्य, एक सेठके यहाँ नौकर रहा। वह उसकी कन्यापर बहुत ही आसक्त हो गया, लेकिन नौकर होनेके कारण अपनी इच्छा पूर्ण न कर सका। फल यह हुआ कि, उसका वीर्य पतला हो गया और उसका वीर्य पेशाब तथा स्वप्न-दोषके ज़रिये निकलने लग गया। अब उसका विवाह हो गया है, लेकिन वह स्त्रीके अयोग्य है।" इसी तरह "एक महाशयको, एक अस्पतालमें एक नर्सके साथ, कई दिनतक साथ साथ सोनेका मौका मिला, लेकिन सम्भोग न हो सका। परिणाम यह हुआ, कि वह नपुंसक हो गया।" ये दोनों घटनाएँ सत्य हैं, अलिफ़लैलाके क़िस्से नहीं हैं।

अतएव लिंगेन्द्रियको, व्यर्थकी उत्तेजनासे सदा बचानेका ध्यान रखना चाहिये। लिंगेन्द्रियको छूकर या मनके विचारोंसे कदापि उत्तेजित नहीं करना चाहिये; नहीं तो स्वप्न दोष अवश्य हो जावेगा।

## (६) लिंगेन्द्रियकी अशुद्धता

जो लोग अपनी उपस्थेन्द्रियको शुद्ध नहीं रखते उन्हें स्वप्न-दोष हो जाता है। अतएव प्रत्येक पुरुषको चाहिये कि वह सायं प्रातः दोनों समय अपनी लिंगेन्द्रियके मुँह परका चमड़ा (घूंघट) हटाकर, सुपारी पर जो सफेद मैल जमा हो उसे ठंडे पानीसे धोकर साफ करता रहे। धोते समय लापरवाही नहीं करना चाहिये—अच्छी तरह ध्यान पूर्वक धोना चाहिये, ताकि कहीं भी मैल न रहने पावे। यह कार्य पाखानेके समय अथवा

एकांत स्नानके समय अच्छी तरह किया जा सकता है। परन्तु वे लोग जो तीन छटांक या पाव भर पानी लेकर पाखाने जाते हैं, दोनों इन्द्रियोंको साफ नहीं कर सकते। इस लिये कमसे कम एक सेर जल लेकर, जो शुद्ध और शीतल भी हो; पाखाने जाना चाहिये ऐसा करनेसे ही मलमूत्रको अच्छी तरह सफाई हो सकती है।

लिंगेन्द्रियके आसपास लगभग सोलह सत्रह वर्षकी उम्रमें बाल ऊग आते हैं। इन्हें साफ न करनेसे, वहाँ पर मैल जम जाता है। कई म्लेच्छोंके जुएँ, जमजुएँ (चर्मजूँ) तक पैदा हो जाती हैं। दाद भी होते हैं। इनसे खुजली पैदा होती है, और खुजलीसे कामोत्तेजन होता है, जो ठीक नहीं है। इसके अतिरिक्त अण्डकोष आदि पर मैल जमा रहनेके कारण वीर्यकी उत्तमता नष्ट हो जाती है—वीर्य दूषित होकर स्वप्नदोष होने लगता है। बालोंके आसपास होनेसे, इन्द्रियको गर्मी रहती है जो हानिप्रद है। इसलिये इस बातका सदा ध्यान रखना चाहिये कि अधिक बड़े बाल वहाँ कभी नहीं होने पावें। प्रायः हमारे कई शौकीन भाई, अपने मुँहके बाल तो सप्ताहमें दो बार मुँडवाते हैं, लेकिन वहाँके बाल कई महीनोंतक साफ नहीं करते। लिंगेन्द्रियके आसपासके बाल, यदि आठवें या पन्द्रहवें दिन उस्तरेसे साफ कर दिये जावें, तो बड़ी ही उत्तम बात है, नहीं तो हर महीने अवश्य ही साफ़ करना चाहिये। ऐसी जगहोंपर, बालउड़ानेका साबुन इस्तैमाल नहीं करना

चाहिये। जो लोग इस बातका ध्यान रखेंगे, वे स्वप्नदोषसे सदा बचे रहेंगे।

स्नानके समय अक्सर देखा गया हैं कि, लोग लिंगेन्द्रियको अच्छी तरह स्नान नहीं कराते। धोती या पाजामेमें थोड़ासा पानी डालकर स्नान क्रियाको समाप्त कर देते हैं—यह ठीक नहीं है। यही लज्जा या बेपरवाही स्वप्नदोषका एक कारण है। लिङ्ग भी इस शरीरका एक अङ्ग है, उसको हीन दृष्टिसे देखना एक बड़ी भारी गलती है। यथावश्यक लज्जा ही इसके लिये ठीक है—व्यर्थ ही लज्जावश इसकी सफाई न करना अनुचित है। अतएव स्नान करते समय, विपुल जलसे लिंगेन्द्रियको अच्छी तरह चारों ओरसे साफ करो—रानोंमें या अण्डकोषों-पर मैल मत जमने दो। स्नान करनेके बाद, जब आप अपना शरीर किसी वस्त्रसे पोंछें ; उस समय रान तथा इन्द्रियको भी पोंछ डालो।

## ( १० ) स्नानकी बेपरवाही।

जो लोग, गरम जलसे स्नान करते हैं उन्हें स्वप्नदोष हो जाता है, इसलिये जिन्हें नीरोग रहनेकी इच्छा हो उन्हें ; प्रत्येक ऋतुमें शीतल जलसे ही स्नान करना चाहिये। गरम पानीसे नहानेमें अपना बड़प्पन मत समझो, बल्कि उसे बीमारियोंका मित्र समझो। जो लोग नित्य शीतोदकसे स्नान करते हैं उन्हें वैद्य या डाक्टरोंके घर बहुत कम जाना पड़ता है। स्वप्नदोष वालेको, गर्म पानीसे भूलकर भी नहीं

नहाना चाहिये। किसी बीमारीके कारण, निर्बलताके समय यदि गर्मजलसे स्नान किया जावे तो कोई हानि नहीं। तन्दुरुस्त-व्यक्तिको गर्म जलका स्नान विषतुल्य समझना चाहिये। गर्म-जलसे स्नान करने वालोंके प्रायः कन्याएँ अधिक उत्पन्न होती हैं। सिरपर गरम पानी डालनेसे आँखें कमजोर हो जाती हैं। प्रायः देखा गया है कि, स्नानके विषयमें लोग बहुत ही बेपरवाही करते हैं। यदि स्नान करनेकी रीति उचित हो तो, मनुष्यको कोई रोग ही नहीं हो सकता। स्नानके लिये इन बातोंका ध्यान रखना चाहिये—पानी अत्यन्त स्वच्छ, छना हुआ और ताजा हो, विपुल हो, शीतल हो, सुगन्धित हो, और मीठा हो। शरीरके प्रत्येक अङ्गको किसी गीले वस्त्रसे रगड़ रगड़कर, अच्छी तरह साफ किया जावे। स्नानके बाद, किसी मोटे कपड़ेसे शरीर रगड़ कर पोंछा जावे। भोजनके बाद तुरन्त ही स्नान नहीं करना चाहिये और न स्नानके बाद, तुरन्त ही भोजन करना चाहिये—ऐसा करनेसे जठराग्नि मन्द हो जाता है। स्नान और भोजनमें कमसेकम तीन घण्टे का फर्क होना चाहिये। दोपहरीमें या धूप पक जानेपर स्नान करना उतना फायदेमन्द नहीं है; जितना कि सूर्योदयसे पूर्व या सूर्योदयके समय।

स्नानको "जल चिकित्सा" समझना चाहिये। स्नानके समय थोड़ी सी सावधानी रखनेसे ही कई रोग, और मुख्यतः चर्मरोग विना औषधके ही दूर हो जाते हैं। स्नान यदि उचित क्रियासे किया जावे तो "स्वप्नदोष" बहुत कम हो जाता है। लोगोंको

नदी, तालाब, झरने, बावली, पोखर आदि जलाशयोंमें ही स्नान करना चाहिये। देखिये महर्षि मनु कहते हैं—

नदीषु देवखातेषु तडागेषु सरः सुच।
स्नानं समाचरेन्नित्यं गर्त्त प्रस्रवणेषु च॥

स्वप्नदोषके रोगीको नित्य कमर कमर पानीमें स्नान करना चाहिये। इससे स्वप्नदोष बहुत कुछ कम हो जाता है। पानीमें घुसकर केवल शरीर भिगोकर, बाहिर निकल आनेसे कुछ भी लाभ नहीं होता, बल्कि १० या १५ मिनिट तक पानीमें रह कर अच्छी तरह स्नान करना चाहिये। नदी, तालाब, या बावलीका पानी निर्मल होना चाहिये, नहीं तो उल्टी हानि होनेकी संभावना है। बहुतसे लोग स्नानको धर्म समझते हैं, इसीलिये जैसे बने तैसे एक दो मिनिटमें सेर आध सेर पानीसे अपना बदन चुपड़ लेते हैं यह ठीक नहीं है। पवित्रता धर्मका एक अङ्ग है सही, किन्तु पवित्रता होनी चाहिये। ऐसे "काकस्नान" से तो उल्टी अपवित्रता—अधर्म होता है। वेद भी उत्तम जलसे रोगोंको दूर करनेकी आज्ञा देता है—

"अरिप्रा आपोअपरिप्रमस्मात। प्रास्मदेनो दुरितं सुप्रतीकाः प्रदुष्वप्न्ये प्रमलं वहन्तु।"

अथर्व वेद १०।५।२४

अर्थात्—निर्दोष जल हमारे (रिप्रं अप) दोष दूर करे तथा (एनः) पाप मल और बुरे स्वप्नके कारणोंको दूर करे। भावार्थ

यह कि शुद्ध जलसे, अच्छी प्रकार स्नान करनेपर शारीरिक मल और स्वप्नदोष दूर हो जाता है।

## ( ११ ) लिंगेन्द्रियको गर्मी पहुँचाना

लिंगेन्द्रियको गर्मी नहीं पहुँचानी चाहिये। किसी रोग विशेषके समय तो रोग निवारणार्थ, गर्म जलसे धोने तथा सेंक करनेमें कोई हानि नहीं, लेकिन व्यर्थ ही गर्मी नहीं पहुँचाना चाहिये। आगके आगे पंजोंके बल या टाँगें फैलाकर नहीं बैठना चाहिये। इससे वीर्याशयको तथा अण्डकोषोंको गर्मी पहुँचती है, जिससे उनमें हरकत पैदा होकर वीर्य पतला हो जाता है। यदि सर्दीके मौसिममें अग्निसे तापना हो तो पद्मासन (आलती पालती) से बैठकर तपनेसे लिंगेन्द्रियको गर्मी नहीं पहुँचती। देखा गया है कि लोग अक्सर मोटे कपड़ेका लँगोट बाँधते हैं, यह अनुचित है। इससे भी गर्मी पहुँचती है। इसलिये लँगोट महीन और मुलायम कपड़ेका ही बाँधना चाहिये। स्वप्नदोषके रोगियों-को रात दिन लँगोट नहीं बाँधना चाहिये, केवल सोते समय ही रखें तो अच्छा है। बहुतसे लोग धोतीकी मोटी पटरी ( तहें ) बनाकर लिंगेन्द्रियको खूब खींचतानकर बाँधे रहते हैं; धोती बाँधनेका यह ढंग अत्यंत बुरा है। धोती इस ढंगसे बाँधना चाहिये कि लिंगेन्द्रियको गर्मी नहीं पहुंचे और उसे यथावश्यक हवा मिलती रहे।

## ( १२ ) हस्तमैथुन।

हस्तमैथुन तो स्वप्न दोष की जड़ है। हस्तमैथुनको, हस्त-

क्रिया, मुष्टिमैथुन, हथरस, कुटेव, हेंडिंगप्रेक्टिस ( Handing practice ) भी कहते हैं। लिंगेन्द्रियको अपने हाथकी मुट्ठीमें लेकर हिलाना, और अपना वीर्य निकाल देना, हस्तमैथुन कहा जाता है। इस मैथुनने हमारे देशको धूलमें मिला दिया। इस विषय पर एक स्वतंत्रपुस्तक, हमारे बच्चों और नवयुवकोंके लिये अलगही लिखी जानी चाहिये। जिस तरह नशेबाजोंसे नशेका छूटना कठिन है उसी तरह हस्तमैथुनके अभ्यासियोंसे, इसका छूटना मुश्किल हो जाता है। इस बुरे-अभ्याससे आदमी जल्दी ही मर जाता है। भयंकरसे भी भयंकर रोग हो जाते हैं; जिन के कारण शरीर शीघ्र ही नष्ट हो जाता है। पागल-खानों में ऐसे पागल बहुत मिलेंगे जिन्होंने हस्तक्रिया बहुतकी थी। इसके करनेसे मनुष्य, नामर्द तो अवश्य ही हो जाता है। पुरुष; स्त्रीके काम का नहीं रहता। इस बुरी आदतके चंगुलसे जो बचा है, वह बड़ा ही भाग्यशाली और धन्य है। आज कल, तो छोटे छोटे बच्चों तकको इस दुर्व्यसनमें संलग्न देखा जाता है। कुसंगतिके कारण नासमझ बच्चे हस्तक्रिया करने लगते हैं। उन्हें कुछ अपने भले बुरेका ज्ञान तो होता ही नहीं—वे अपरिपक्व बुद्धि वाले बच्चे, इन्द्रियघर्षणमें आनन्द होता देखकर इसको करने लगते हैं, और अपना भावीजीवन पूर्ण निरानन्द-मय कर डालते हैं। कई लोग ऐसा कह कर हस्तक्रियाका उपदेश देते हैं कि—"इससे लिंगेन्द्रिय बढ़ती है" लेकिन यह ख़याल बिलकुल मूर्खोंका है। इंद्रियका बढ़ना तो दूर रहा,

बल्कि, इन्द्रियमें उलटी इतनी खराबियाँ पैदा हो जाती हैं कि, जिनकी कुछ गिनती ही नहीं! इन्द्रियका बढ़ना रुक जाता है, टेढ़ापन आजाता है, मूत्रनलिकाका छेद चौड़ा हो जाता है, इत्यादि। शीघ्रपतन, स्वप्न दोष, प्रमेह, सुजाक, ध्वजभंग, आदि भयंकर रोग हो जाते हैं। मृगी, अपस्मार, मूर्च्छा, क्षय, उसे आ दबाते हैं—यहाँ तक कि अल्पायुमें ही वह मर जाता है। हमारे देशके फीसैकड़ा अस्सी बालक और नवयुवक इस क्रियामें लगे हुए हैं। स्कूल और बोर्डिंगमें तो शायद ही कोई बचता हो। पाखाना जाते समय प्रायः हस्तक्रियाका अभ्यास करनेका समय होता है। कभी कभी तो अपनी स्त्रीके होते हुए भी, लोग हस्तमैथुन द्वारा, अपना वीर्य पात करते देखे गये हैं!!! छोटे छोटे बच्चे जब इस क्रियाको आरंभ करते हैं तो हजारों बार घिसने पर भी उनका वीर्य नहीं निकलता। लेकिन, जब वीर्यपात शुरू हो जाता है तो कुछ दिनमें दस बारह बारके घिसनेसे ही वीर्य निकल जाता है। यह दशा यहाँ तक देखी गई है कि, कामोत्तेजन हुआ, और वीर्य पात हो गया! यह नामर्दी नहीं तो क्या है? यह मौतकी निशानी नहीं तो क्या है?

मेरे प्यारे बालको और नवयुवको! इस सत्यानाशी आदतसे अपनेको बचाओ। यह आदत मिट्टीमें मिलाने वाली है। इस क्रियाके लिये तुम लोग, अपनी लिंगेंद्रियको छुओ भी मत। यदि कोई नीच इसके लिये कहे भी तो, उसकी चिकनी चुपड़ी बातों पर ध्यान तक न दो। याद रखो नहीं तो इस दुनियासे

तुम्हारा नामोनिशान मिट जावेगा। इस बुरी आदतसे स्वयम् बचो और अन्य लोगोंको समझा कर बचाओ तुम्हें बड़ा भारी पुण्य होगा।

## ( १३ ) गुद्-मैथुन।

गुद्-मैथुत भी स्वप्नदोषका कारण है। गुद्-मैथुनको पुरुष-मैथुन और लौंडेबाजी भी कहते हैं। यह भी हस्त मैथुनका भाई बन्धु है। इसके अभ्यासीको भी स्वप्नदोषकी बीमारी हो जाती है। मुख कान्ति-शून्य, शरीर दुर्बल, और बुद्धि क्षीण हो जाती है। गुद्-मैथुन करनेवाले पुरुषको, लिंगेन्द्रिय सम्बन्धी अनेक रोग हो जाते हैं। क्योंकि यह अप्राकृतिक ईश्वरीय-नियमके विरुद्ध-मैथुन है। परमात्माने गुदा इन्द्रियकी रचना मैथुनके लिये नहीं की हैं; तथापि जो इस प्राकृतिक नियमको उल्लंघन करते हैं, वे अवश्य ही अपने कियेका फल पाते हैं।

जिसके साथ यह मैथुन किया जाता है उसे भी हानि होती है। क्योंकि ईश्वरने गुदा और लिङ्गका, कुछ थोड़ासा सम्बन्ध रखा है। जिसकी गुदा इन्द्रिय मैथुन करानेसे शिथिल हो जाती है, उसे स्वप्नदोष तथा शीघ्रपतन हो जाता है। पुरुषको चाहिये कि अपनी गुदा इन्द्रियकी सङ्कोचनशक्तिको अच्छी बलवान रखे। अधिक मैथुन कराने वालेकी गुदा इन्द्रिय ढीली पड़ जाती है, जो शीघ्रपतनका कारण होता है। जो लोग गुद्-मैथुन करानेके अभ्यासी हो जाते हैं; और जिसने कहा उसीसे हाँ कर लेते हैं, वे बड़ी ही भूल करते हैं। दिनमें कई

बार कई पुरुषोंसे मैथुन कराने वालेका जीवन नष्ट हो जाता है—यह भी एक आदतसी पड़ जाती है। हमारे देशके कई मर्द; वेश्याओंकी तरह यह धन्धा करते हैं और हमारे बहुतेरे भाई उनके साथ अपना मुँह काला करते हैं। गुद-मैथुन करानेकी आदत बचपनसे ही पड़ जाती है। कुसङ्गतिके कारण अथवा पैसे; मिठाई आदिके लोभमें फँसकर, बचपनसे ही पुरुष इस आदतके आदी हो जाते हैं। जिनके मा बाप आरम्भमें अपने बच्चोंको चटोरे बना देते हैं, और बादमें ग़रीबी आ जानेसे या अन्य किसी कारणसे उन्हें खाने खरचनेको नहीं देते, वे बच्चे प्रायः गुद-मैथुन करानेके अभ्यासी हो जाते हैं। मा-बापोंको उचित है कि अपने बच्चों पर बारीक नजरसे इस बातकी देख-भाल जरूर रखा करें!

माता-पितओंको चाहिये कि, बहुत ही सावधानीसे अपने बालकोंका पालन करें। व्यर्थ ही बच्चोंको दबाने और डाटनेसे, कभी कभी उलटा फल हो जाता है। आजकल नासमझ मा बाप अपने बालकोंको सुसङ्गतिमें बैठा देखकर, बड़े ही रुष्ट होते हैं; और कुसंतिमें देखकर कुछ भी नहीं कहते, यह उनकी भारी भूल है। सुसंगति और कुसंगतिकी पूर्ण विवेचना करनेके पश्चात् ही, अपने बालकोंको कुछ कहना सुनना चाहिये। सुसंगतिके विरोधी कुछ धूर्त्त मनुष्योंके कहनेसे ही, अपने बच्चोंको तंग नहीं करना चाहिये। सज्जन, विद्वान, साधु-स्वभाव, देश-भक्त, आदि व्यक्तियोंसे पापकर्म बहुत ही कम होते हैं—साथ ही ऐसे

महाशयोंके विरोधी भी कई मूर्ख होते हैं--जो रात दिन उनके विरुद्ध, कार्य करनेमें तथा उनको बदनाम करनेमें कुछ उठा नहीं रखते। ऐसे निन्दकोंकी निन्दापर हमारे बच्चोंको, नवयुवकोंको तथा उनके मातापिताओंको कुछ भी खयाल नहीं करना चाहिये। क्योंकि दुष्टोंका स्वभाव ही, सज्जनोंकी निन्दामें अपना जीवन व्यतीत करनेका होता है। अक्सर देखा गया कि गँजेड़ी भँगेड़ी शराबी वगैरः नशेबाजव्यक्ति दूसरोंकी निन्दा करते रहते हैं; समझदार मनुष्योंका कर्त्तव्य है, कि उनकी बातों पर विश्वास न लावें।

## ( १४ ) बहुमैथुन।

अधिक स्त्री प्रसंगसे भी स्वप्नदोष हो जाता है। आज कलके लोगोंने, स्त्रीको अपने ऐशो-आरामका साधन मान लिया है, किन्तु यह भूल है। स्त्रीजातिके साथ यह अन्याय है और अत्याचार है। सन्तान प्राप्तिकी इच्छासे ही स्त्रीप्रसंग होना चाहिये—न कि क्षणिक आनन्द लूटनेकी इसे मशीन बना डालनी चाहिये। हम पीछे लिख आये हैं कि, दो वर्षमें एक बार स्त्रीप्रसंग ( वीर्यपात ) करना ही शास्त्रसम्मत है, बशर्त्ते कि एक बारके प्रसंगमें ही गर्भ स्थापन हो गया हो।

एक मनुष्यने एक बड़े विख्यात वैद्यराजसे प्रश्न किया कि "स्त्रीप्रसंग कितने दिनमें एक बार होना चाहिये ?

वैद्यने कहाः—"दो वर्षमें एकबार।

मनुष्यः—यदि इतने समयतक कोई न रह सके तब ?

वैद्यः—वर्ष भरमें एक बार कर सकता है।

मनुष्यः—यदि कोई इतना भी नहीं रुक सके तब ?

वैद्यः—उसे छः महीनेमें एक बार करना चाहिये।

मनुष्यः—छः महीने भी न ठहर सके तब ?

वैद्यः—वह तीन महीनेमें एक बार स्त्री प्रसंग कर सकता है

मनुष्यः—इससे कम कितने दिनोंमें ?

वैद्यः—प्रतिमास भो कर सकता है।

मनुष्यः—इससे कम ?

वैद्यः—हर पन्द्रहवें दिन।

मनुष्यः—इससे कम ?

वैद्यः—( ठण्डी साँस लेकर ) इससे कम हफ्तेमें एक बार।

मनुष्यः—इससे कम ?

वैद्यः—(झुँझलाकर ) हफ्तेमें दो बार स्त्री प्रसङ्ग कर सकता है, लेकिन तन्दुरुस्त और बलवान नहीं रह सकता।

मनुष्यः—इससे कम कितने दिनमें ?

वैद्यः—( क्रोध पूर्वक ) इससे कम, वह जी चाहे तब काला मुँह करे, लेकिन अपना कफ़न, भी तैयार रखे।

आजकल बहुतसे लोग नित्य स्त्री-प्रसङ्ग करते हैं। बहुतेरे तो एक रात्रिमें कई बार करते हैं। ऐसे मनुष्योंके, वीर्यकी जगह खून निकलता है, और उन्हें वीर्यपातका आनन्दसा आ जाता है। ऐसे लोगोंकी मृत्यु अनिवार्य है। अधिक मैथुनसे वीर्य गाढ़ा नहीं होने पाता और पतला होकर, स्वप्नदोष होने लगता

है। साथ ही स्त्रीकी आदत भी खराब हो जाती है। क्योंकि उसे भी नित्य मैथुनकी इच्छा होती है—यदि पति कुछ दिनोंके लिये कहीं चला जाता है, तो वह परपुरुष गमन करने लगती है।

जो स्त्रीपुरुष एक ही बिछौनेमें सोते हैं उन्हें स्वप्नदोष ही क्या ऐसे बहुतसे शारीरिक दोष हो जाते हैं। एक बिछौनेमें स्त्री-के साथ नित्य सोना, मानों अपनी मृत्युसे लिपट कर सोना है। इसलिये स्त्रीपुरुषोंको चाहिये कि, एक दूसरेके दीर्घायुके लिये अलग अलग बिछौनोंमें सोया करें। जो स्त्री, अपने पतिके साथ नित्य एक बिछौनेमें सोनेके लिये उसे विवश करती है वह मानों खुद विधवा होनेकी इच्छा करती है—यही बात पुरुषके लिये भी है। जगद्वन्दनीय महात्मा श्रीमोहनदास करमचन्द-जी गान्धीने अपने "ब्रह्मचर्य" लेखमें लिखा है कि, "स्त्री पुरुष **अलग अलग बिछौने ही न रखें; बल्कि अलग अलग कमरोंमें सोवें।"** महात्माजी का यह वाक्य हमारे बच्चों तथा विवाहित नवयुवकोंको अपने हृदयमें अच्छी तरह लिख लेना चाहिये।

आजकलके हमारे नासमझ, मूर्ख मा बाप विवाहके बाद, अपने बच्चोंको उनकी स्त्रीके साथ, एक बिछौनेमें सोनेके लिये विवश करते हैं। कुछ मूर्ख औरतें भी; जो समझदार लोग अपनी स्त्रियोंसे अलग बिछौनोंमें सोते हैं उन्हें; कोसती हैं—उन्हें नामर्द

बताती हैं, और परस्त्रीगामी कहकर उन्हें लज्जित करनेमें कोई कसर उठा नहीं रखतीं। उसकी स्त्रीको भड़काकर उसे व्यभिचारके मार्गपर ले जाती हैं। ऐसे मूर्ख माता पिता तथा स्त्री पुरुषोंको अपनी ऐसी आदतें छोड़ देनी चाहियें।

साथ ही हम हमारे विवाहित भाई बहनोंसे प्रार्थना करते हैं कि—ऐसे मूर्ख स्त्री पुरुषोंकी व्यंगोक्तियोंपर कुछ भी ध्यान न लावें, और अलग अलग बिछौनोंमें सोकर अपनी तथा अपने देशकी उन्नतिमें हाथ बढ़ावें और स्वप्नदोषादि रोगोंसे अपने शरीर की रक्षा करें।

## (१५) बीमारीमें कुपथ्य।

बीमारीकी दशामें पथ्य जितना लाभदायक है, उतनी दवा नहीं है। दवा कितनी भी खाई जावे, यदि रोगी पथ्यसे नहीं रहता है, तो रोग हरगिज नहीं हटेगा, बल्कि दिनबदिन बढ़ेगा। यदि रोगी पथ्यसे रहे, और भले ही दवा भी न ले, तो भी आराम हो जाता है। सारांश यह कि दवा तो केवल साधन है, जिसका साधक पथ्य है। जो लोग रोगमें कुपथ्य कर बैठते हैं, वे उस मौजूदा रोगसे अलग कोई नया रोग अपने हाथों, अपने शरीरमें पैदा कर लेते हैं। बीमारीमें किये कुपथ्यका वीर्य पर बहुत ही शीघ्र प्रभाव होता है, जिसके कारण स्वप्नदोष प्रभृति कई वीर्यविकार उत्पन्न हो जाते हैं। जिनका शरीर किसी रोग विशेषसे अत्यन्त निर्बल हो गया हो उन्हें कुपथ्य कदापि नहीं करना चाहिये—नहीं तो स्वप्नदोष अवश्य हो जावेगा।

## (१६) बहु भोजन।

भोजन पर ही इस शरीरकी स्थिति है। जैसा भोजन होगा, वैसा ही शरीर और स्वभाव भी होगा। इस बातको अधिक साफ करनेकी कोई आवश्यकता नहीं हैं, क्योंकि यह बात सब लोग जानते हैं कि, सात्विक भोजन सतोगुणी और तामसिक भोजन तमोगुणी स्वभाव बना देता है। मांस भोजी क्रूर और निर्दय तथा शाक भोजी शान्त और सदय होते हैं यह सब कोई जानते हैं। अतएव भोजनके विषयमें बड़ी ही सावधानी रखनी चाहिये। इस विषयपर हम पहिले लिख आये हैं।

बहुभोजनसे स्वप्नदोष हो जाता है। अधिकांश लोगोंका ऐसा खयाल है कि, जितना अधिक भोजन किया जावेगा उतना ही बल बढ़ेगा। यह बड़ी भारी भूल है। कभी कभी तो बहु-भोजनसे मृत्यु तक होती देखी गई है। यह बात एक मानी हुई है कि, घृतसे भौतिकअग्नि प्रज्ज्वलित होता है; किन्तु यदि अग्निकी हैसियतसे अधिक घृत एक ही बारमें उसपर छोड़ दिया जावे, तो वह बुझ जावेगा। इसी प्रकार बहुभोजन जठराग्निको बुझा देता है। हमेशा, भोजन परिमाणमें ही करना चाहिये। मनुष्यको अपने भोजनका अन्दाज बाँध लेना चाहिये; और उससे अधिक कभी नहीं खाना चाहिये।

भोजन करते समय एक बात और ध्यानमें रखनी चाहिये कि—भोजनको दाँतोंसे खूब चबाकर खाया जावे। एक ग्रासको, कमसे कम तीस बार चबाना चाहिये। बहुतसे पदार्थ

ऐसे भी होते हैं जिन्हें तीस से भी अधिक, और बहुतसे ऐसे होते हैं जिन्हें तीस बारसे भी कम चबाना पड़ता है। तात्पर्य यह कि, दाँतोंका काम आँतोंसे नहीं लेना चाहिये। खूब चबाकर खानेसे भोजन शीघ्र ही पचता है, और शरीर पुष्ट होकर बल बढ़ाता है। स्वप्नदोषके बीमारोंको खूब चबाकर खाना चाहिये, और कभी ठूँस ठूँस कर नहीं खाना चाहिये। दिनमें नियत समय पर सिर्फ दोबार भोजन करना चाहिये, बारम्बार नहीं खाना चाहिये। स्वप्नदोष ग्रस्त मनुष्य यदि सायंकालको भोजन न किया करें, तो उन्हें बहुत कुछ लाभ, कुछ दिनोंमें ही नज़र आवेगा।

## (१७) गुरुपाक भोजन।

सायंकालको या रातमें, गुरुपाक अर्थात् देरमें हज्म होनेवाला भोजन नहीं करना चाहिये। अक्सर देखा गया है कि दाल, चावल, रोटी आदि लघुपाक भोजनको लोग प्रातःकाल खाते हैं तथा पूरी शाक प्रभृति गुरुपाक भोजनको रात्रिके भोजनमें रखते हैं। यह उलटी बात है। कौन सी वस्तु लघुपाक है और कौनसी गुरुपाक है; इसका वर्णन हम आगे करेंगे। सबसे बड़ी भारी आवश्यकता तो इस बातकी है कि, प्रत्येक व्यक्ति अपनी प्रकृतिके अनुसार अनुभव द्वारा लघुपाक और गुरुपाक वस्तुओंका निश्चय कर ले। क्योंकि जो वस्तु कफ प्रकृतिवालेको हितकर है, वही वस्तु कभी कभी पित्त प्रकृति

वालेको नुक़सान करती है। अतएव यह बात अपने अपने तजुर्बे पर ही रखनी चाहिये।

हाँ, यह बात हमारे पाठकोंको ध्यानमें रखना जरूरी है कि "अन्नको जितनी अधिक क्रियाएँ की जावेंगी वह उतना ही अधिक गुरुपाक बन जावेगा।" जैसे चना—इसे यदि जैसाका तैसा भाड़में भूनकर खाया जावे तो लघुपाक होगा। अब इसी भुने हुए चनेका छिलका अलग करके खाया जावे तो, वह दाल, छिलके युक्त भुने चनेसे कुछ गुरुपाक होगी। यदि बेसन (चने-का चूर्ण) की रोटियाँ खाई जावें तो वह और भी गुरुपाक होगी। यदि बेसनको घीमें भूनकर, शक्करकी चाशनी मिलाकर, कोई मिठाई बनाई जावे तो, वह विशेष गुरुपाक होगी। इसी तरह गेहूँकी भी बात है। आटा जल्दी हज्म होता है, तो मैदा उससे देरमें पचता है; और यही मैदा अगर विशेष क्रिया द्वारा घी वगैरः में भूना जावे और शक्कर वगैरः मिलाकर कोई मिठाई बनाली जावे तो अत्यधिक गुरुपाक हो जावेगा। सारांश यह कि, अन्नकी जितनी कूटा छानी वगैरः क्रियाएँ की जावेंगी, वह उतना ही गुरुपाक बनता जावेगा। गुरुपाक तथा लघुपाक पहिचाननेका यह सीधा तरीका है।

भोजनकी असावधानी ही स्वप्नदोष उत्पन्न करती है। अति-भोजनसे धातु विकार हो जाता है, यह बात हम पीछे कह आये हैं। अपने पेटके चार भाग करो। इसमेंसे दो भाग अन्नके, एक भाग जलके लिये, और एक भाग वायुके लिये रखो। दिनमें

सिर्फ दो बार ही भोजन करो। रात दिन मुँह चलाते रहनेमें अपना बड़प्पन मत समझो बलिक याद रखो, यह बड़प्पन एक न एक दिन ले डूबेगा। भोजनके पदार्थ अधिक नहीं होने चाहियें—जितने कम हों उतना ही अच्छा।

मनुष्यके पेटमें भोजनका जो भाग हज्म नहीं होता वह आँव बन जाता है; और वह धातुस्थानमें विकार उत्पन्न कर देता है। भोजन सदा स्निग्ध; लघु, सादा, रसयुक्त, मधुर और प्रिय होना चाहिये। गेहूँ, चाँवल, चना, बाजरा, ज्वारी, साल, जौ, अरहर, मूँग दूध, दधि, घृत; मक्खन, बनारस शक्कर, सेंधा-नमक; कालीमिर्च, आलू, शकरकन्द, उत्तम ताजा रसयुक्तफल, इत्यादि सब सात्विकभोजनमें है। गर्ममसाले, लालमिर्च, प्याज, काँदे, शलजम, मांस, चर्बी; तेल, ये सब निकृष्ट भोजनमें माने जाते हैं। बहुत दिनोंके बने और सड़े पदार्थ, तथा मद्य मांसादि अत्यन्त बुरे और त्याज्य पदार्थ हैं। कन्द, मूल, फल और दूध अच्छी चीजें हैं। गेहूँका दलिया, चाँवल मूँगकी खिचड़ी, धूली, साबूदानेकी खीर यदि रात्रिका भोजन रखा जावे तो, बड़ी ही अच्छी बात हो। चौबीस घण्टेमें, एक समय भोजन करना स्वास्थ्यके लिये बहुत ही फायदेमन्द है। आवश्यकता पड़ने पर, दूसरे वक्त दूध पी लिया जावे तो कोई हानि नहीं। कहा भी है—

"एकाहारी सदा व्रती
एकनारी सदा जती।"

भोजनके पश्चात्, एक घण्टा शारीरिक या मानसिक हलका श्रम अवश्य करना चाहिये। भोजन करके तुरन्त ही सो रहना बहुत ही बुरा है। हमारे विचारसे, भोजनके बीचमें जल पीना ठीक नहीं। भोजन करनेके पन्द्रह २० मिनिट पूर्व जल पी लेनेसे, भोजन करते समय जलकी आवश्यकता ही नहीं होती। भोजनके एक घण्टे बाद जल पीना चाहिये। यह आदत धीरे २ डाली जा सकती है। नित्य एक ही समय पर भोजन करना चाहिये। सुबह दस बजे, और रात्रिको ८ बजे ये दोनों समय प्रायः प्रत्येक मनुष्यके लिये ठीक हैं। चलते फिरते अथवा लेट कर भोजन करना अनुचित है। भोजन करनेके पहिले हाथोंको, नाखूनोंको, मुखको, दाँतोंको, तथा पैरोंको खूब साफ कर डालना चाहिये। खास करके नाखूनोंकी सफ़ाईका खूब ध्यान रखो, क्योंकि इनमें जो मैल है, वह विष हैं। भोजनके पहिले और बादमें साबुन लगाकर हाथ धो डाले जावें तो और भी अच्छा है। भोजनके बाद भी मुँह, नाक, दाँत जीभ, हाथ वगैरः खूब साफ करो। शौचसे आकर तुरन्त ही भोजन मत करो।

पीनेके योग्य जल वही समझना चाहिये जो स्वादु, शीतल, स्वच्छ, निर्गन्ध, हलका, और सूर्य प्रकाशमें रहता हो। यथावश्यक जल पीना चाहिये, इच्छासे अधिक या कम मत पीओ। जलको हमेशा मोटे कपड़ेसे ही छानकर पीना चाहिये। मनुजी ने कहा है कि :—

## "वस्त्रपूतं जलंपिवेत्"

सोड़ा, लेमन, बर्फ़, शर्बत, मदिरा आदि पेय पदार्थ स्वास्थके लिये हानिकारक है, अतएव इन कृत्रिम पदार्थोंसे अपनी तृषा शान्त न करो। रोग विशेषमें, शर्बत, सोडा आदि पेय-पदार्थ अन्दाजसे सेवन करनेमें कोई हानि नहीं है। पानी धीरे धीरे शान्ति पूर्वक पीना चाहिये। लेट कर या खड़े होकर पानी मत पीओ। रात दिनमें चार-पाँचसेर पानी काफी होता है। गर्मीके मौसिममें इससे अधिक पी सकते हैं। सोते समय और शय्यासे उठते समय इच्छानुसार पानी अवश्य पीलेना चाहिये। सूर्योदयके पूर्व जल पीना चाहिये, इसे "उषः-पान" कहते हैं। इस समय जलपान करना, अमृत पान करनेके तुल्य है। अकारण ही गर्म पानी नहीं पीना चाहिये। ताँबेके पात्रमें पानी भरकर रखना अच्छा हैं। रेतीली नदियोंका स्वच्छ जल पाचक होता है। वर्षा ऋतुके नये जलको गर्म करके और फिर शीतल होनेपर पीना चाहिये। तीन हाँड़ियाँ उपर नीचे रखी जावें जिनमें सबसे ऊपर वालीमें लकड़ीका कोयला, मध्यकी हाँड़ीमें बालू रेती, और सबसे नीचेकीके मुँह पर कपड़ा बांधकर, सबसे ऊपरकीमें पानी भर दो। नीचेकी हण्डीको छोड़कर, शेष दोनोंके पेंदेमें ऐसा छेद कर दो जिसमेंसे बूँद बूँद पानी टपकता रहे। इस क्रिया द्वारा नीचेकी हंडीमेंका छना हुआ पानी पीना बड़ा ही गुणदायक होता है। पेशाब करके पानी कभी नहीं पीना चाहिये, यह भी याद रखनेकी बात है। इस

प्रकार खानपानमें थोड़ी सी सावधानी रखनेसे ही स्वप्नदोष जाता रहता है।

## ( १८ ) मुलायम बिछौना।

बहुसे लोग रातदिन मुलायम, गुदगुदे बिछौनोंमें सोना पसन्द करते हैं। विलासिताके कीचड़में फँसे हुए, या अमीरीके नशेमें उन्मत्त लोग ही, रातदिन गद्दोंपर पड़े रहनेमें अपनी बड़ी भारी शान समझते हैं, किन्तु यह भूल है। ऐसे लोगोंको स्वप्न-दोष अवश्य ही हो जाता है। क्योंकि गुदगुदी वस्तु कामोत्तेजक होती है! अतएव स्वप्नदोषसे बचनेकी इच्छा रखने वाले व्यक्तिको चाहिये कि, गद्दोंपर या मुलायम बिछौनोंपर कदापि न सोवें। माबापोंको चाहिये, कि अपने बालकोंको गुदगुदे बिछौनोंमें न सुलावें—उन्हें बचपनहीसे कठोर शय्यापर सोने-वाला बनावें। बच्चो! जबतक तुम्हारा विवाह अर्थात् २४ वर्षकी उम्र न हो जावे, मुलायम गद्दोंपर मत सोओ, नहीं तो कमज़ोर ही रह जाओगे। चटाई, दरी, या कम्बल वगैरः ही बिछाकर सोना उत्तम है। गद्दे, ऐश्वर्यके सूचक हैं किन्तु उनका यथा समय ही उपयोग होना चाहिये।

हमारे, धनवानोंके बच्चे प्रायः ठलुएकी तरह गद्दोंपर औंधे सूधे पड़े रहते हैं, जिससे उनका शरीर रोगी और अत्यन्त निर्बल हो जाता है। गद्दोंपर या वैसे भी कभी औंधे, ( पुट ) नहीं सोना चाहिये। इससे तन्दुरुस्ती खराब हो जाती है—स्वप्नदोष होने लगता है। औंधे सोना सभ्यताके विरुद्ध है। औंधे

सोनेसे लिंगेन्द्रिय भूमिको लगकर उत्तेजित होती है; और सहज हीमें स्वप्नदोषकी जड़ जम जाती है। चित्त और बाँईं करवटकी अपेक्षा दाहिनी करवट सोना और भी अच्छा है, याद रहे, मुलायम गद्दोंपर औंधे मत सोओ।

## ( १६ ) स्त्रियोंका सहवास तथा कुविचार।

रातदिन स्त्रियोंमें रहना बड़ा ही बुरा है। पराई औरतोंके साथ रहनेमें, तथा वार्त्तालाप करनेमें अपना गौरव मत समझो, बल्कि हीनता समझो। उनके साथ एकान्त वास कभी न करो। आप अपनेको भले ही जितेन्द्रिय समझें, किन्तु परस्त्रीके साथ कदापि न रहो। धर्मशास्त्र तो यहाँ तक कहते हैं कि जवान पुरुष "एकान्तमें अपनी माताके साथ भी न रहे!" यदि ऐसा मौका भी आ जावे कि स्त्रियोंसे बोलना ही पड़े तो, शान्ति और लज्जा पूर्वक नीची दृष्टिसे बातचीत करनी चाहिये। चञ्चलता, हँसी, दिल्लगी, तथा घूरकर देखना, परस्त्रीके साथ नहीं होना चाहिये। अपनी पत्निको छोड़कर अन्य स्त्रियोंके लिये अपने मनमें पवित्र विचार होने चाहियें। छोटी उम्रकी स्त्रीको पुत्री, बराबर वालीको बहिन और बड़ी उम्र वालीको माता दृष्टिसे देखना चाहिये—

"परदारेणमात्रैवत् यःपश्यति सजितेन्द्रिय।"

औरतोंमें रातदिन रहने वाले, या उनके विचारोंमें तल्लीन रहने वाले पुरुष प्रायः जनानी आदतके देखे जाते हैं। उनकी

चाल ढाल, पहिरावा रहन सहन सब कुछ नज़ाकतदार हो जाता है, यह मर्दोंके लिये अनुचित है। लोगोंको चाहिये कि स्त्रियोंमें न रहें और न उनके लिये पत्नी भाव ही अपने मनमें लावें। बुरी दृष्टिसे औरतोंकी तरफ कभी नहीं देखना चाहिये—यह बड़ा भारी पाप है। स्त्रीजाति, इस मानवजातिकी जन्मदात्री माता है। अपनी पत्नीके अतिरिक्त, परनारी पर कुदृष्टि करना, मानों अपनी माताको पाप दृष्टिसे देखना है। अतएव स्त्री-जातिके विषयमें, सर्वदा मातृभाव धारण करना चाहिये। नेत्रोंको व्यर्थ ही पाप कार्यमें मत लगाओ और अपने मनको नीच विचारोंसे कदापि कलुषित न होने दो। वेद कहता है—

"भद्रं पश्येमाक्षभिर्यजत्रा" (ऋग्वेद)

पर नारीको पाप दृष्टिसे देखना, हमारे ऋषियोंने दृष्टि-मैथुन कहा है। अतएव इस पापसे सदा बचना चाहिये। रातदिन स्त्री विषयक विचार तथा सहवाससे, वीर्य बिगड़ जाता है और स्वप्नदोष हो जाता है।

हम पीछे कह आये हैं कि, स्वप्न प्रायः दिलके विचारोंका ही चित्र होता है। स्त्री विषयक विचार मनमें होनेसे रात्रिको स्वप्नमें भी स्त्रियाँ ही दृष्टि आती हैं, और "स्वप्नदोष" आरम्भ हो जाता हैं। इसलिये मनको सदा ऐसे विचारोंसे बचना चाहिये। स्वप्नदोषकी सबसे उत्तम औषध यही है कि स्त्रियोंके लिये मनमें सदा पवित्र विचार रखे जावें।

## ( २० ) मलमूत्रके वेगको रोकना।

मल मूत्रके वेगको रोकनेसे वीर्य्यका नाश हो जाता है। इससे स्वप्नदोष होता है, और पीनस नामक रोग भी हो जाता है। अतएव जब कभी मलमूत्र त्यागनेकी इच्छा हो तब, तुरंत ही बिना आलस्यके आवश्यकीय कार्यको छोड़ कर भी त्यागना चाहिये। चौबीस घंटे में, पाखाने सिर्फ दो बार ही जाना चाहिये। एक कहावत भी है—

"एक वक्त-योगी। दो वक्त-भोगी। और तीन वक्त-रोगी।"

बार बार पाखाने जाना ठीक नहीं है। भोजनके बाद पाख़ाना जाना बीमारी है। ज़ोर लगाकर मल निकालना ठीक नहीं है। ऐसा करनेसे वीर्याशय निर्बल हो जाता है। पतला और बहुत सख्त मलका होना बुरा है। पाखानेमें बहुत देर लगाना भी ठीक नहीं है, और न जाकर चले आना भी ठीक है। दस पन्द्रह मिनिटसे अधिक मल त्यागनेमें नहीं लगाना चाहिये। मल, शीघ्र ही साँपकी तरह बाहिर निकलना उत्तम है। मलोत्सर्गके समय गुदासे किसी प्रकार का शब्द नहीं होना चाहिये। पेशाब करते वक्त पाखानेकी हाज़त होना या पादना ठीक नहीं है। मल त्यागनेके बाद लिंग और गुदाको मिट्टी लगाकर, शीतल जलसे अच्छी प्रकार धोकर, मल रहित करना चाहिये। काग़ज़, पत्थर या थोड़ेसे पानीसे दोनों इन्द्रियोंको शुद्ध करने

वालोंको अर्श ( बवासीर ) और स्वप्न-दोष हो जाता है। देखिये मनुभगवान् आज्ञा देते हैं—

"एकालिंग गुदेतिस्रस्तथैकत्र करेदश।
उभयो सप्त दातव्या मृदःशुद्धि मभीप्सिता ॥"

अर्थात्—शौचके बाद एक बार लिंगको, तीन बार गुदाको; बाएँ हाथको दसबार, और दोनों हाथोंको सात बार मिट्टी लगाकर धोना चाहिये। देखिये कैसा अच्छा सर्व-रोग-नाशक नुस्खा है। लेकिन खेद कि, लोग इसे केवल पाखण्ड या धर्मिक ढकोसला मानने लगे हैं। लोगोंको चाहिये कि इस नुस्खेको आजमा देखें।

जिस प्रकार हमारे मुसलमान भाई मिट्टी के ढेले या पत्थरसे "इस्तंजा" करते हैं, उसी प्रकार हिन्दुओंमें भी पेशाबके समय पानी ले जाने तथा मूत्रेन्द्रियको जलसे धोनेका विधान है। यह इतना अच्छा विधान है कि, जिन्हें स्वप्नदोष नहीं है उन्हें भविष्यमें भी नहीं होगा। और जिन्हें है, उन्हें कुछ महीनों ऐसा करनेसे लाभ होगा। जो चाहें अनुभव करके देख सकते हैं।

## ( २१ ) लिपट कर सोना।

लिपट कर सोनेसे कामोत्तेजन होता है। स्त्रीके साथ सोनेसेही कामोत्तेजन होता हो सो नहीं, बल्कि समवयस्क पुरुषों अथवा अपने मित्रोंके साथ, एक बिछौनेमें लिपट कर सोनेसे

भी कामोत्तेजन होता है। बहुतेरे नवयुवकोंकी अथवा समवयस्कोंकी मित्रता प्रायः ऐसे अनुचित कर्यों के लिये ही होती देखी गई है। लोगोंको अपने मित्रके साथ लिपट कर नहीं सोना चाहिये। लिपट कर सोनेसे एक दूसरेके गुप्त अंग बिलकुल पास पास हो जाते हैं। किसी को अपनी लिंगेद्रिय नहीं छूने देना चाहिये। लिंगेद्रियको व्यर्थ की उत्तेजना देनेसे उसकी असली शक्ति जाती रहती है। वीर्य पतला होकर स्वप्नदोष हो जाता है। इस लिये स्त्री–मित्र अथवा पुरुष-मित्रके साथ एक बिछौनेमें लिपट कर कदापि नहीं सोना चाहिये।

हमने अक्सर देखा है कि, मूर्ख माता पिता अपने बच्चोंको एक ही शय्यामें सुलाते हैं। कभी कभी तो यहाँ तक देखा गया है कि, पिता अपने पुत्र पुत्रियों सहित तथा अपनी भार्या सहित एक ही ओढ़ने बिछौनेमें, बड़ा ही आनन्द मनाते हुए सोते हैं! यह बात बिलकुल बुरी है-–इससे स्वास्थ्यको इतना बड़ा धक्का लगता है कि उम्रभर उससे आदमी नहीं सँभल सकता। अतएव, ज्योंही बच्चोंको कुछ समझ आ जावे त्योंही उन्हें अकेले सुलानेका प्रयत्न करना चाहिये। बहुतसे लोग अपने बालकोंको भूत प्रेतादिके भयसे, अथवा प्रेमके कारण अलग सुलाना ठीक नहीं समझते, किन्तु उनका यह प्रेम अथवा भय, उस बच्चेके जीवनको नष्ट कर देता है। स्मरण रहे एक बिछौने में दो आदमी कभी मत सोओ! इससे सिवाय हानिके और कोई लाभ नहीं है।

## (२२) बुरे साहित्यका मनन ।

जो देखी न जा सके और सुनी न जा सके, ऐसी बातोंको मनुष्य, पढ़कर जान सकता है। लेकिन जितना गहरा प्रभाव मन पर स्वाध्यायका होता है उतना, देखते या सुननेका नहीं होता। सुसाहित्यके पढ़नेवाले सदाचारी और कुसाहित्यके प्रेमी दुराचारी देखे गये हैं। अतएव पढ़े लिखे लोगोंको भूल कर भी बुरे साहित्यको नहीं पढ़ना चाहिये। खास करके शृङ्गार और विलासितापूर्ण पुस्तकोंको कभी नहीं पढ़ना चाहिये। ये मनुष्यको कुमार्गपर ले जाती हैं। आजकल जितने भी उपन्यास बाजारोंमें बिकते हैं, वे प्रायः गन्दे, शृङ्गार-रस-पूर्ण और हमारे पाठकोंको विलासिताका सबक सिखानेवाले हैं। इसके अतिरिक्त कथाओंमें रासक्रीड़ा, चीरहरण, आदिकी कथाएँ भी अज्ञानी मनुष्यों पर अपना बुरा प्रभाव डालती हैं। उसकी उच्चता पर विचार करनेवाले स्वयम् भागवतके कथक्कड़-जी भी नहीं हैं !! तो भला श्रोतागण कैसे उसके गूढ़ाशयको समझ सकते हैं ? अतएव, मनुष्यको चाहिये कि, सर्वदा वेदादि धार्मिक पुस्तकोंका स्वाध्याय करे। इसके अतिरिक्त वीररस-प्राधान्य, वाल्मीकि रामायण, महाभारत प्रभृति; ऐसे उत्तम इतिहास ग्रन्थ हैं जिन्हें पढ़नेसे उपन्यासोंसे भी विशेष आनन्द आता है। महापुरुषोंके जीवन चरित्र मनुष्योंको महान् बनाते हैं। उत्तम सामाजिक अथवा राजनीतिक-पुस्तकें मनुष्यके चरित्रको बलवान् बनाती हैं। अतएव, जब कभी पुस्तक पढ़ने

की इच्छा हो तब सद्ग्रंथोंका ही मनन करना चाहिये। आज कल हिन्दी भाषामें भी ऊँचेसे ऊँचे दर्जेका साहित्य मिलता है। पाठकगण, उसे खरीदकर लाभ उठा सकते हैं।

बाजारमें कोकशास्त्रोंके नामसे जो बहुतसी पुस्तकें मिलती हैं, वे प्रायः हमारे देशके बच्चों तथा नवयुवकोंको कुमार्ग पर ले जानेवाली होती हैं। कई पुस्तकें जैसे "बहारऐशहिन्दी" इत्यादि, हिन्दी-साहित्यको दूषित कर रही हैं। इनमें नग्न स्त्री पुरुषोंके मैथुनचित्र दिये हैं, जिन्हें हमारे नवयुवक बड़े ही चावसे खरीदते और पढ़ते हैं। ऐसी पुस्तकोंका एक दम बहिष्कार होना चाहिये। यद्यपि सरकारने ऐसी पुस्तकोंके प्रकाशकों पर दण्ड रखा है, तो भी ऐसी पुस्तकें नवयुवकोंके हाथोंमें प्रायः देखी ही जाती हैं।

जिस प्रकार पढ़नेका चित्तपर प्रभाव पड़ता है, उसी तरह दृश्यका भी चित्तपर असर होता है, यह बात हम पीछे कह आये हैं, अतएव मनुष्यको चाहिये कि बुरे दृश्योंको भी न देखें। नग्न पुरुष या स्त्री को न देखें, अथवा उसके गुप्त अङ्गोंको देखनेकी चेष्टा न करे। पशु और पक्षी प्रायः सड़कोंपर या खुले स्थानोंमें ही मैथुन करते हैं, अतएव योगात् यदि उनको मैथुन करते देख लें तो तुरन्त उस ओरसे अपनी दृष्टि तथा चित्तवृत्ति हटाकर, दूसरी ओर लगा दो। घरमें खूबसूरत औरतोंके चित्र मत रखो। घरमें लगे चित्रोंको देख कर ही उसमें रहनेवाले गृहपतिके स्वभावका बुद्धिमान लोग अंदाजा कर लेते हैं, अतएव औरतोंके

चित्र अपने कमरोंमें न रखो। बहुतसे निर्लज्ज और गँवार आदमी अपने कमरोंमें स्त्री पुरुषके मैथुन-चित्र बड़े ही फ़ख्रके साथ रखते हैं, यह मूर्खता है। अहर्निश ऐसे चित्रोंके देखनेसे, मनुष्य विलासिताके गहरे गड्ढेमें गिर कर अपना जीवन नष्ट कर देता है।

कभी कभी पुत्र पुत्रियोंको, अपने माता पिताको मैथुन करते हुए देखनेका मौका मिल जाता है। ऐसे लोग जो भेड़ बकरियों की भाँति एक ही घरमें घुसकर सोते हैं; उनके बच्चे कभी कभी रात्रिमें निद्रा भङ्ग होनेपर जब अपने मा बापको मैथुन करते देखते हैं, तो वे दम साध कर चुपचाप उस कृत्यको देखते रहते हैं, क्योंकि उनके लिये यह बात एक दम नई और अद्भुत होती है। बालक में अनुकरण करनेका एक स्वाभाविक गुण है—इस समय वह संसारमें विद्यार्थी है, उसकी बुद्धि अपरिपक्व है अतएव दूसरे दिन ही वह भी लुक छुपकर, अपने माता पितासे सीखे हुए नये पाठका अध्ययन आरम्भ कर देता है, और इसका इतना भयङ्कर परिणाम होता है कि, वह उम्रभरके लिये बरबाद हो जाता है। इसलिये माता पिताओंको उचित है कि वे अपने बच्चोंको अलग अलग एक कमरेमें सुलावें; और सपत्नीक दूसरे कमरेमें सोवें। यदि अपने बच्चोंको रात भर सूना छोड़ना ठीक नहीं समझते अथवा जगहकी संकीर्णता हो तो, कमसे कम मैथुन ऐसी जगह करें जहाँ जाग आनेपर बच्चे न देख सकें। इस प्रकार होशियारीसे पाली पोसी हुई सन्तान, और सँभल

कर चलनेवाले बच्चे तथा नवयुवक वीर्य सम्बन्धी बीमारीके चङ्गुलमें कदापि नहीं फँस सकते।

## (२३) दिनको सोना और बहुत सोना।

मनुष्यको सोनेके वक्त ही सोना चाहिये। महापुरुषोंका कहना है कि, रात दिनके २४ घण्टोंको चार जगह बाँटो। जिनमें से ६ घंटे ईश्वर स्मरणके ६ घंटे कमाने खानेके ६ घंटे नींदके और ६ घण्टे विविध कार्योंके, यथा खेलना, व्यायाम करना, लोगोंसे वार्त्तालाप करना इत्यादि। यदि ६ घंटे नींदमें कम पड़ते हों तो ७ या अधिकसे अधिक ८ घण्टे सोना चाहिये। रात्रि ही ईश्वरने सोनेके लिये बनाई है। सिवाय निशाचरोंके अथवा दुष्टोंके प्राणीमात्र रात्रिको ही सोते हैं। अँधेरा ही निद्राके लिये उपयुक्त है, अतएव प्रकृतिने रात्रिकी रचना इसी लिये की है। जो लोग प्रकृति-नियम तोड़कर दिनको सोते हैं, या रात भर जागकर दिनभर खर्राटे भरते हैं वे अल्पायु तथा हतवीर्य हो जाते हैं। स्वप्नदोष वाले व्यक्तिको अधिक नहीं सोना चाहिये। एक गहरीनींद आनेके पश्चात् ज्योंही निद्रा-भङ्ग हो त्योंही तत्काल उठ बैठना चाहिये और कार्यमें लग जाना चाहिये। १० घण्टोंकी हलकी नींदसे, दो तीन घण्टेकी गहरी नींद अच्छी होती है। गहिरी नींदमें स्वप्न नहीं दिखाई पड़ते इसलिये स्वप्न दोषके रोगियोंको, अकृत्रिम गहरी नींद लेनेका खूब ध्यान रखना चाहिये। सोनेके लिये सबसे उत्तम समय रात्रिके दस बजेका है। यदि दस बजे सोकर ४ बजे प्रातः काल उठा जावे तो इससे

बढ़कर कोई औषध इस मानव शरीरके लिये, त्रिलोकमें भी नहीं है। अनुभव करके देख लेना चाहिये। रातको दस बजे बाद नहीं जागना चाहिये। दिनको सूर्यकी किरणें मनुष्यकी निद्रामें विघ्न डालती हैं, अतएव दिनमें नहीं सोना चाहिये। बहुतसे लोगोंको भोजन करके सोनेकी आदत है—यह बुरी आदत है। आयुर्वेदने अत्यन्त आवश्यकता आ पड़ने पर, गर्मीके मौसिममें एक घण्टा भर दिनमें सोनेकी आज्ञा दी है। सारांश यह कि दिनमें कदापि नहीं सोना चाहिये।

अधिक सोना भी बुरा हैं; यह बात हम जगह जगह लिख आये हैं। सूर्योदयके पश्चात् नहीं सोना चाहिये; क्योंकि सूर्योदयके बाद तक सोने वालेको कफकी वृद्धि हो जाती है। देखिये महर्षि मनुने इस इस कफ वृद्धिके निवारणार्थ व्रत बताया है। उन्होंने कहा है कि :—

"यदि सोते सोते सूर्योदय हो जावे तो दिनभर भोजन न करे।"

क्याही अच्छा नियम है! इसमें इस अपराधका दण्ड भी है और औषध भी है। अतएव जिन्हें स्वप्नदोषसे बचना हो, उन्हें चाहिये कि दिनमें कदापि न सोवें, रात्रिमें भी अधिक न सोवें और सूर्योदयको पश्चात् न सोवें।

## (२४) नाटक सीनेमा तथा वेश्यानृत्य देखना।

कुदृश्य त्यागपर हम पीछे बहुत कुछ लिख आये हैं। वेद

आज्ञा देता है कि "भद्र' वैवस्वते चक्षुर्बहुधाजीवतोमनः।" अर्थात् अपने नेत्रोंको सदा अच्छा दृश्य देखने वाले ही बनाओ। जो भाई नाटक और सीनेमा ( चलते फिरते चित्र पटका खेल ) देखने जाते हैं, उन्हें दो हानियाँ होती हैं। एक तो यह कि निद्रा समय पर नहीं ले सकते, और दूसरे यह कि वहाँसे कुवासनाको अपने मनमें लेकर लौटते हैं। कारण यह है कि, वर्त्तमानमें कुछ नाटक कम्पनियोंको छोड़कर, सभी हमारे देशको विला-सिताका पाठ सिखाकर, उन्हें शृंगार-रसका प्रेमी बना देती हैं। स्त्रीपार्टोंके सुसज्जित करनेका कम्पनियोंको अधिक ध्यान रहता है। इसके अतिरिक्त कई बड़ी बड़ी कम्पनियोंमें वेश्याएँ एक्ट्रेस रखी जाती हैं, जिनके चङ्गुलमें नाटकोंके कारण ही हमारे कई गाँठके पूरे नवयुवक फँस जाते हैं। यही हाल सीनेमा का भी है। जितनी भी अंग्रेजी फिल्मे हैं सब स्त्रियोंके प्रेमसे भरी हुई होती हैं। अंग्रेजोंकी सभ्यता सिर्फ ३ (w) डब्ल्यूमें है (१) (war) संग्राम (२) (wine) सुरा और (३) (wife) स्त्री, बस सीनेमामें भी इन तीनों 'स'कारोंके पूरक दृश्य होते हैं। भला ऐसे दृश्योंको देखकर, जहाँ औरतोंके लिये खूब ही जूता चले या तमञ्चोंके फायर हों, मनुष्य अपना चरित्र कब तक ठीक रखा सकता है?

इसी प्रकार, वेश्यानृत्य भी हमारे नवयुवकोंके लिये बड़ा ही घातक है। प्यारे बच्चो और मेरे देशबन्धुओ! आप लोग वेश्यानृत्यसे बिलकुल दूर रहो। क्योंकि वे तो खुल्लमखुल्ला

व्यभिचारकी दूकानें हैं। उनके पास जाकर खड़े होना, बड़े ही शर्मकी बात है। यदि उसके गायन पर ही मुग्ध हो तो, पुरुष गायकोंके गायन सुनो। उसके निंद्यकार्यके सामने, गायनकी इज़्ज़त करके उस पापिनीकी प्रतिष्ठा मत बढ़ाओ। क़साईकी दुकानपर मांसके पास ही यदि मिठाई बिकती होगी तो वहाँ मांस न खानेवाला व्यक्ति, उस मिठाईको खरीदनेके लिये, कदापि नहीं खड़ा होगा। हाँ, मांसभोजी अवश्य वहींसे लेगा। यही बात वेश्याके विषयमें समझिये।

शृंगार-रस-प्रधान नाटक, और सीनेमा ताथा वेश्यानृत्य आदिका देखना स्वप्नदोषके लिये अहितकर है।

## ( २५ ) कुवार्त्तालाप।

आज कलके नवयुवकोंमें यह बात देखी जाती है कि, जहाँ कहीं दो समवयस्क फुरसतमें बैठे कि, परस्त्री विषयक चर्चा आरम्भ हो जाती है, ऐसे लोग महानीच पुरुष होते हैं—इनका मन इतना कलुषित होता है कि, जिसकी कुछ हद ही नहीं। ये लोग भलेसे भले घरकी बहिन बेटियोंका सतीत्व नष्ट करनेका विचार लाकर रातदिन पाप किया करते हैं। इस पापका इन्हें फल भी शीघ्र ही मिल जाता है। इन लोगोंकी दृष्टि, रास्ते चलनेवाली बहिन बेटियों पर लगी रहती है। इन लोगोंकी आत्मा भी निर्बल और नीचाशय होजा है! आत्माकी निर्बलता ही सब रोगोंका मूल कारण है, अतएव परस्त्रीके लिये सदा पवित्र विचारोंको ही मनमें धारण करो।

## (२६) एकान्तमें गुप्तेन्द्रियका बारम्बार स्पर्श।

प्राय: एकान्तमें, जो कामी पुरुष होते हैं वे अपनी लिंगेन्द्रिय को बारम्बार स्पर्श करके उत्तेजित करते हैं, और यदि वीर्यपात नहीं करते तो उसको इस दशातक तो अवश्य ही पहुँचा देते हैं कि, यदि थोड़ी देर और घर्षण किया जावे तो वीर्य भी निकल जावे। ऐसा मौका हमेशा एकान्तमें तथा बिछौनोंमें मिलता है। ऐसा करना स्वप्नदोषको निमन्त्रण देना है।

जब कभी स्वयं कामोत्तेजन हो जावे तो लोग एकान्त स्थान पाकर उसे रगड़ने अथवा मसलने लगते हैं। इन्द्रियके साथ इस प्रकारकी जबरदस्ती ठीक नहीं है। यदि कामोत्तेजन हो तो उसके निवारणार्थ उसे मत छुओ। अपने विचारोंके प्रवाहको किसी दूसरी तरफ मोड़ दो, या पुस्तक पढ़ने लग जाओ, स्वयं कामोत्तेजन मिट जावेगा। यदि दौड़नेकी जगह हो तो आध मीलकी दौड़ाई करो। फौरन ही कामविकार काफूर हो जावेगा। स्मरण रहे, लिंगेन्द्रियको किसी भी दशामें मर्द्दन मत करो।

## (२७) कुवासनाओंका मनमें धारण।

यह मनुष्य विश्वास रूप ही है। जैसा जिसका विश्वास होता है वह वैसा ही बन जाता है। ईश्वर पर, अपनी आत्म-शक्ति पर, धर्म और अपने पुरुषार्थ पर विश्वास रखना चाहिये। इससे बहुत बड़ा लाभ होता है। स्मरण रहे, विश्वास हो किन्तु अन्ध-विश्वास कदापि न हो।

अपने मनमें सदा अच्छी वासनाएँ—विचार रखो। वेद भी कहता है कि :—

"तन्मेमनः शिव-संकल्पमस्तु।"

शिव-संकल्प अर्थात् शुभ विचार ही मनमें रखने चाहियें। सुविचारी मनुष्यकी कभी अवनति नहीं होती। हीन विचारोंसे हीनावस्था हो जाती है। यह बात स्वयं-सिद्ध है कि जैसे विचार होंगे वैसी ही अवस्था भी होगी। कहा भी है कि :—

"मन एव मनुष्याणां कारणंबंधमोक्षयोः।"

वीर्य रक्षाके लिये, मनके विचारोंका पवित्र होना जितना आवश्यक है, उतना अन्य बातोंका नहीं। अर्थात् उच्च ध्येय, उच्च आदर्श, पवित्र भाव और धार्मिकता मनमें सदा जागृत होनी चाहिये। मन यदि पवित्र विचार वाला हुआ तो वीर्यरक्षा सहज बात है—और यदि मनमें हीन विचार हुए तो वीर्यरक्षा अत्यन्त कठिन है। स्वप्नदोषके रोगियोंको इससे बढ़कर कोई दवा नहीं कि "वे अपने विचारोंको सदा पवित्र रखें।"

अपने विचारोंका ध्यान रखिये और पक्का आत्म-विश्वास रखिये कि :—

"मैं उच्च विचारोंको धारण करता हुआ अवश्य स्वप्नदोषको नष्ट करूँगा।"

एक दिन आप देखेंगे कि, धीरे धीरे स्वप्नदोषकी बीमारी बिलकुल हट गई है। सदा उच्च विचारोंके ग्रंथोंसे, उच्च पुरुषोंकी

संगतिसे, और ईश्वर स्मरणसे, मनुष्यके विचार उच्च हो जाते हैं, और मनसे कुवासनाएँ एकदम दूर हो जाती हैं।

## (२८) हिजड़ोंके साथ हँसी दिल्लगी।

पुंसत्वहीन बिना दाढ़ी मूँछोंवाले मर्दको नपुंसक कहते हैं। प्रायः नपुंसक लोग ही दाढ़ी मूँछ मुँड़ाकर रखते हैं, और सिरपर औरतोंकी तरह जूड़ा बाँधते हैं। आधा वेश उनका मर्दाना, और आधा ज़नाना होना है। इनके हाव-भाव और वृत्ति वेश्याके समान होती हैं। छोटे छोटे गाँवोंमें लोग इन्हें नचाते हैं, और इनका गाना सुनते हैं। इन हिजड़ोंने भी हमारे कई नवयुवकोंको बरबाद कर दिया है। ऐसे लोगोंके साथ हँसी मज़ाक़, वार्त्तालाप, या संग साथ नहीं करना चाहिये। महाभारतके प्रसिद्ध योद्धा भीष्म पितामह अपने बल विक्रममें इतने क्यों प्रसिद्ध थे? इसका एकमात्र कारण, उनकी वीर्य रक्षा था। साथ ही उनकी इतनी घोर प्रतिज्ञा थी कि, स्त्रीपर, स्त्री नामधारी पर, नपुंसक पर, अथवा ऐसे पुरुष पर जो पूर्व जन्ममें स्त्री रहा हो—हथियार नहीं उठाते थे, यही नहीं बल्कि उन्हें देखकर मुख फेर लेते थे। इसी कारण उस महापुरुषने १८० वर्षकी दीर्घायु प्राप्त की। और फिर भी अन्तमें अपनी इच्छा पूर्वक शिखण्डी द्वारा मरे, बात यह महाभारतके पाठकोंको भली प्रकार विदित है। इससे स्पष्ट है कि वीर्यरक्षा तथा पूर्णायु चाहनेवाले व्यक्तिको, ऐसे लोगोंका मुँह भी नहीं देखना चाहिये। इनसे एकान्तमें बातचीत करना बिलकुल बुरा है। इसी प्रकार चित्तमें बुरे विचारोंको ले-

कर बच्चोंके साथ कभी एकान्त वास न करो। यदि भ्रातृ-विचार अथवा शुभ विचार मनमें हों तो एकान्त वासमें कोई हानि नहीं। बिना मूँछोंवाले बच्चोंके शरीरको अकारण ही स्पर्श मत करो। उनके गालोंका स्पर्श मत करो। बाल्यावस्थामें मनुष्य को कफ अधिक होता है, अतएव उसके मुखमण्डल पर सौन्दर्य, कान्ति और तेज प्राकृतिक होता है—बहुतेरे लोग उनके सौन्दर्य पर मोहित हो जाते हैं—ऐसे पुरुष महान नीच हैं—वे नर्कमें यमकी अत्यन्त कठोर यातना पाने योग्य हैं। खूबसूरत और साफ सुथरे बच्चोंसे चित्तको आनन्द होना स्वाभाविक बात है; किन्तु उनके प्रति मनमें बुरे भावोंका रखना बड़ी बुरी बात है।

आजकल बहुतेरे नीचाशय पुरुष किसी योग्य व्यक्तिकी सत्सङ्गतिमें, ऐसे बालकोंको सत्सङ्गति करते देखकर, उन्हें अपने दिलकी नीचता दिखानेके लिये लांछित करते हैं। ऐसे लोगोंको चाहिये कि बिना प्रत्यक्ष किये परनिन्दाके दोषसे अपनी रक्षा करें।

सारांश यह कि नपुंसकों, और लड़कोंके साथ एकान्तमें गन्दी चर्चा नहीं करनी चाहिये और न इनसे हँसी मज़ाक़ या फोश बाते ही कहनी चाहियें। रात दिन ऐसी सङ्गतिमें रहकर मनुष्य स्वप्नदोष तक ही नहीं पहुंचता बल्कि वह स्वयम् भी हिजड़ा हो जाता है।

## (२६) चिन्ता, भय, शोक इत्यादि।

पीछे हम लिख आये हैं कि, मन ही इस मानव शरीरके सुख

दु:खका कारण है, जिनका मन निर्बल है वे स्वयं भी निर्बल हैं, और जिनका मन बलवान है उनका आत्मा भी शक्ति सम्पन्न है। वे उच्चात्मा, महात्मा हैं।

शारीरिक समस्त अवयवोंको संचालन करनेवाली इन्द्रियाँ हैं, और इन सब इन्द्रियोंका अधिपति मन है। अर्थात् शरीरको सुन्दर बलवान और नीरोग रखनेके लिये मनको प्रसन्न और तुष्ट रखना चाहिये। इसके विरुद्ध जिनका मन चिन्ता, शोक, भय आदिसे व्याकुल रहता है वे लोग कदापि स्वस्थ और दीर्घायुषी नहीं हो सकते। चिन्ता, भय और शोक इस मानव शरीरके परम शत्रु हैं। मनुष्यको उचित है कि, इन शत्रुओंसे अपनी रक्षा करे, और अपने मनको सदा आनन्दित रखे। सुख और दु:ख कोई वस्तु नहीं हैं। ये तो मनकी वृत्तिपर अवलम्बित हैं क्योंकि देखा जाता है; एक मनुष्य यथेच्छ आवश्यकीय उपभोग सामग्रियोंके होते हुए भी अपने को दुखी पाता है, तो एक निर्जनवनमें वृक्षकी छायाके नीचे कंद मूल भोजन न मिलने पर भी परमानन्दका अनुभव कर रहा है—तात्पर्य यह कि दु:ख और सुख केवल मनोवृत्ति मात्र है। चाहे सुखी रहिये चाहे दुखी रहिये, यह मनुष्यके हाथमें है। दु:खोंकी परवाह न कीजिये और सुखमें फूल न जाइये, बस इसी अभ्याससे आप अपने मनपर अपना पूर्ण अधिकार जमा सकते हैं। चिन्ता शोक भय आदि शरीरको रोगी ही नहीं बना देते बल्कि शरीरको नष्ट कर देते हैं। किसी कविने कहा भी है कि—

"चिता चिन्ता समाख्याता तयोश्चिन्ता गरीयसी।
चिता दहति निर्जिवं सजीवं दह्यते नया।"

यह चिन्ता, काष्ठकी चितासे भी भयङ्कर है। क्योंकि चिता तो मृत देहको भस्म करती है, किन्तु यह चिन्ता इस जीवित देहको ही जला देती है! चिन्ताका प्रभाव वीर्यपर बहुत ही शीघ्र होता है, इसलिये चिन्तासे हमेशा दूर रहना चाहिये! चिन्तामें निमग्न रहने वाले मनुष्यको स्वप्नदोष हो जाता है, अतएव प्रसन्न रहनेका प्रयत्न करो और चिन्ता, शोक, दुःख, भय, क्रोध आदिसे बचो।

## ( ३० ) ऐशो-आराम।

वीर्यरक्षाके लिये जिस तरह मनकी पवित्रता आवश्यक है, उसी तरह शरीर और वाणीकी भी पवित्रता होनी जरूरी है। कायिक, वाचिक, और मानसिक त्रिविध पवित्रतासे ही वीर्य रक्षा हो सकती है। मनुष्यको सदैव अपनी रहन-सहन सीधा सादा रखना चाहिये। खाने पीनेमें, कपड़े लत्तेमें, और ऐशो-आराममें जिनकी प्रवृत्ति होती है, वे स्वप्नदोषसे कदापि नहीं बच सकते। रहन सहनका चित्तपर बड़ा भारी असर होता है, या यों भी कहा जा सकता है कि जैसा चित्त होता है वैसी ही रहन सहन होती है। अपने शरीरको सुसज्जित रखनेका रातदिन ध्यान रखना, इत्र फुलेल अञ्जन मञ्जन, महीन नज़ाकतदार कपड़ोंसे शरीरको सुसज्जित करना चरित्र-भ्रष्टताके चिन्ह

हैं। बारीक और बहुमूल्य वस्त्र जैसे रेशम प्रभृति, कामोद्दीपक हैं, अतएव हमेशा मोटे गाढ़े सीधे सादे स्वच्छ पवित्र और सभ्योचित वस्त्रोंको ही धारण करना चाहिये। यदि अपने हाथके सूत द्वारा बुने हुए हों तो और भी उत्तम हो। इसी प्रकार भोजन पौष्टिक, पवित्र और स्वच्छ हो, लेकिन चटपटा न हो। सबसे अच्छा भोजन दाल, रोटी चाँवल, शाक, दूध दही, शक्कर घृत वगैरः है। जिनके मन, वचन, और कर्ममें सादगी है वे ही महापुरुष हैं। सीधा सादा जीवन बिताना और ऐशो-आरामसे दूर रहना ही स्वप्नदोषसे बचनेका सुगम उपाय है।

## ( ३१ ) रातभर जागते रहना।

उस परमात्माने काम करनेको दिन, और आराम करनेके लिये रात बनाई है। जो लोग रात्रिमें समय पर नहीं सोते उन्हें स्वप्नदोष हो जाता है! नाटक, सीनेमा, खेलतमाशें वगैरः में लोग कई दिनोंतक रातरात भर जागते रहते हैं, यह बहुत ही बुरा है। कई लोग रातको बहुत रात गयेतक ताश, शतरञ्ज, चौपड़, वगैरः खेलते रहते हैं यह भी अनुचित है। लिखने पढ़ने वाले यदि दावा करें कि "हम लोग यदि शान्त रजनीमें अपना मस्तिष्क कार्य करें, तो अनुचित नहीं" लेकिन यह भी अनुचित है। दस बजे बाद तो मनुष्यको जागना सदा दुख-दायी है। इसलिये मनुष्यको सदा ठीक वक्तपर, हज़ारों आवश्यकीय कर्योंको त्याग कर, रोज सो जाना चाहिये, और

नित्य ही ठीक समयपर उठ भी जाना चाहिये। सारांश यह कि जिन्हें वीर्यरक्षा करनी हो उन्हें रातको जागना हानिप्रद है।

## ( ३२ ) उपवास ( व्रत ) नहीं करना।

अजीर्णसे शरीरमें अनेक विकार उत्पन्न होते हैं। और विकार तो धीरे धीरे होते ही रहते हैं, किन्तु सबसे पहिले तो धातु विकार हो जाता है। अजीर्ण नाश करनेका सर्वोत्तम उपाय उपवास है। जो लोग अजीर्ण होनेपर हिंगाष्टक, सुलेमानी-नमक, गणेशवाणच्चूर्ण, लवणभास्कर, सिरका आदि पीते या फाँकते हैं वे बड़ी ही गलती करते हैं। अजीर्णके लिये बिना पैसे कौड़ीकी, बिना दौड़ भागकी दवा एकमात्र "उपवास" है। औषधिसे तो हानि भी हो जाती है—वीर्य दोष हो जाता है, किन्तु उपवाससे सिवाय लाभके हानि कदापि नहीं हो सकती। उपवाससे केवल शरीर ही पवित्र होता है यही नहीं, बल्कि मन भी पवित्र हो जाता है। उपवासके समय कलाकन्द, पेड़े, बर्फी, आदि विविध वस्तुओंको पेटमें भर देनेका नाम उपवास नहीं है। ऐसे उपवाससे सिवाय नुकसानके कभी फायदा नहीं हो सकता। उपवासका मतलब यह है कि, कुछ भी न खाया जावे। आवश्यकता पड़नेपर, शुद्ध निर्मल जल यथावश्यक पीना चाहिये। उसमें यदि थोड़ासा निम्बूका रस निचोड़ दिया जावे तो और भी उत्तम हो। उपवासमें शक्करका पानी पीनेसे हानि होती है। उचित रीतिसे उपवास करने पर स्वप्नदोष हट जाता है। यदि अन्न खाये बिना रहना

असम्भव हो तो, फलोंका रस थोड़ासा पीलेना चाहिये। अंगूर, नारङ्गी आदि रसयुक्त फलोंका सेवन भी किया जा सकता है। कुपचको मिटाकर, योग्य रीतिसे उपवास करने पर स्वप्नदोष हट जाता है। स्वप्नदोषके लिये उपवास जितना लाभप्रद है; उतना और कोई उपाय नहीं है। उपवासके पश्चात् अत्यन्त लघु-भोजन करना चाहिये। गुरुपाक पदार्थ लाभके बजाय हानि कारक हो जाते हैं। उपवासके पश्चात्; दूध, दलिया, खिचड़ी, थूली इत्यादि अल्प मात्रामें खानी चाहिये।

## ( ३३ ) ठाले रहना

इससे यह मतलब नहीं कि बेरोजगार धन्दे के रहना। ठाले रहना, अर्थात् निकम्मे बैठे रहना। मनुष्यको चाहिये कि, जबसे शय्या त्यागे तबसे शय्यामें जाने तक, कुछ न कुछ काम अवश्य करता रहे! बहुत से लोग शिकायत करते हैं कि, "कुछ काम ही नहीं होता है तो आपही ठाले बैठना पड़ता है" किन्तु यह केवल बहाना मात्र है। मेरे ख़यालसे "तो काम बहुत हैं, और करने वाले थोड़े हैं।" यदि कुछ भी काम न हो तो सद्ग्रंथोंको पढ़ना चाहिये। नहीं तो एक कविने ठाले बैठने वालोंके लिये ही इस पद्यको रचा है कि—

"ठला न बैठ कुछ कियाकर।
काम न हो तो पजामा उधेड़ कर सियाकर।"

कैसा अच्छा काम है? अब तो लोगोंको, "काम नहीं है" ऐसा कहनेका मौकाही नहीं रह जाता! जो लोग ठाले होते हैं, उन्हें

पच्चीसों उत्पात सूझ पड़ते हैं, और जो कार्यमें संलग्न रहते हैं उन्हें कुछ भी नहीं सूझता। बड़े घरोंके मनुष्य इस ठाले रहनेके कारण ही, कुमार्ग-गामी हो जाते हैं। ठाले रहने वाले नवयुवक को कामोत्तेजन विशेष होता है, जो बहुत ही बुरी बात है। एक जवान मनुष्यको ठाले रहने पर, मनमें सदा ऐसेही विचार उठा करते हैं, जो कामेत्तेजक हों अथवा—कुमार्ग पर लेजाने वाले हों। ठाले रहने पर जिनके हृदयमें सद्विचारोंका उदय होता हो, ऐसे मनुष्य प्रति सहस्र २।४ ही होते हैं—वे धन्य हैं। सारांश यह कि जिन्हें वीर्य-विकार—स्वप्न-दोष से बचना हो वे कभी भी ठाले न रहें—किसी न किसी कार्यमें लगे रहा करें।

## ( ३४ ) अशुद्ध वायुमें निवास।

अन्न और जलसे विशेष आवश्यक यदि कोई चीज़ है तो प्राण धारोके लिये वायु है? अन्नजल बिना मनुष्य दिनों तक जीवित रह सकता है, किन्तु वायु बिना तो चंद मिनिट भी प्राण धारण नहीं कर सकता। मनुष्य प्रायः अन्न जलकी शुद्धि की तरफ जितना ध्यान देते देखे गये हैं, उतना वायुकी तरफ नहीं। वायु अमृत है। शुद्ध-वायु ( १ ) शुद्ध जल ( २ ) शुद्ध भूमि ( ३ ) शुद्ध-प्रकाश ( ४ ) और ( ५ ) शुद्ध-अन्न ये "पंचामृत" कहलाते हैं। जो नित्य इन पंचामृतोंका पान करता है, वही आरोग्यता और दीर्घायु पाता है। 'आज कल बहुत खोजने पर, शुद्ध वायु जंगलमें ही प्राप्त हो सकता है। हमारे पूर्वजोंने

जंगलोंमें रहकर ही इंद्रिय संयम द्वारा बड़ी बड़ी उम्रें पाई थीं। शहरोंमें तो कोसों शुद्ध वायुका पता नहीं—शहरके भीतर तो नालियाँ बदबू देती ही हैं, लेकिन बाहिर निकलने पर भी दूरतक गटर, विष्ठा, मूत्र, गोबर, कचरा कूड़ा जलता हुआ या सड़ता हुआ मिलता है। जितनी कम आबादीका गाँव होगा उतनी ही वहाँ की हवा शुद्ध होगी। बशर्त्ते कि गाँवके पास ही कूड़ा कचरा, खाद, गोबर इत्यादि न फेंका जाता हो, और वहीं लोग पाखाने न जाते हों।

जो लोग विजलीके पंखोंमें शुद्ध वायु माने बैठे हैं वे गलती पर हैं। कृत्रिम वायु स्वास्थ्य-वर्द्धक कदापि होही नहीं सकता। रेलोंमें भी शुद्ध वायु प्राप्त नहीं होता। यद्यपि वे जंगलमेंसे बड़ी तेज़ीके साथ गुजरती हैं, तथापि अग्रस्थित एंजिनका धुआँ, हरेक गाड़ीके भीतरका पाखाना, काठको चुपड़ा हुआ वार्निश, अपनी दुर्गन्धसे यात्रीको, शुद्ध वायुसे वंचित रखता है। यदि एंजिनका धुआँ, पाखाने, और रोगनकी दुर्गंध न हो तो, रेलके यात्रियोंके तमाखू पीनेकी धुआँसे सारा डिब्बा लबालब भरा रहता है। कई भले मानस तो कपड़ा जलाकर तमाखू पीते हैं, जिससे सिर भन्ना जाता है !!!

शुद्ध वायुके प्रेमियोंको, जलाशयोंके किनारे गाँवसे दूर जंगलमें, पर्वतोंपर अधिक भ्रमण करना चाहिये। घरको साफ रखना चाहिये, और बिना रोक टोकके वायु इधरसे उधर निकल जावे ऐसी खिड़कियाँ, झरोखे, गवाक्ष, उजालदान वगैरः

रखने चाहियें। मनुष्यको नित्य ७।८ मील तक, शुद्ध वायु सेवनके लिये जाना चाहिये। नई रोशनीके लोग संध्या समय वायु सेवनके लिये गाँवसे वाहिर जाते हैं, लेकिन सूर्योदयके पूर्व या सूर्योदयके समय, वायु सेवनके लिये जंगलमें जावें तो अत्यन्त शुद्ध वायु प्राप्त होता है। रात्रिके समय वृक्ष, कार्बन गेस छोड़ते हैं, वह प्रातः कालके वायु सेवन करने वालोंको प्राप्त होता है, जिससे शरीरमें, ब्रह्मचर्य, अरोग्यता, आनन्द, पवित्रता प्रसन्नता, बल, तेज, सामर्थ्य, शांति, आदि की उत्तरोत्तर वृद्धि होती है। स्वप्नदोष होनेका मौकाही नहीं आता। इसके विरुद्ध जो दूषित वायु में अपना जीवन पूर्ण करते हैं उनके स्वास्थ्य को स्वयं धन्वन्तरि भी नहीं सुधार सकते।

## ( ३५ ) हमेशा छायामें ही रहना।

स्वास्थ्यके लिये सूर्यका प्रकाश–, धूप बड़ा ही आवश्यक है। जो मनुष्य धूपमें नहीं रहता अथवा जिस घरमें धूप नहीं जाता, वह घर सदा दूषित ही रहता है। सूर्यप्रकाश मनुष्यको आरोग्यप्रद है। जो मनुष्य धूपका, उचित रीतिसे व्यवहार करते हैं, वे दीर्घायु पाते हैं। ऐसे लोग, जो धूपमें रहना बुरा समझते हैं, वे रोगी हो जाते हैं। बहुतसे लोग ऐसे भी हैं, जिनका शरीर सूर्य प्रकाशमें बहुत ही कम रहता है। कुछ लोग तो अपनी नज़ाकतको इतने हद दर्जेतक पहुँचा देते हैं कि, शीतकालमें भी छाता लगाये बिना, घरसे चार कदम भी वाहर नहीं निकलते। कुछ लोग इसे बड़प्पन समझते हैं लेकिन ऐसे बड़प्पनमें उनकी

उम्र छोटेपनको प्राप्त हो जाती है। मेरे बिचारसे तो ईश्वरने, जो कुछ भी शीत घाम वगैरः बनाया है, वह हम लोगोंके लिये हानिप्रद कदापि नहीं हो सकता। भारतका धूप, भारतवासियोंके लिये नाशकारी कदापि नहीं हो सकता! हमारा शरीर, हमारे देशका जल वायु सहने योग्य ही ईश्वरने निर्माण किया है। अतएव धूपसे कदापि नहीं डरना चाहिये। धूप स्वास्थ्य,दीर्घायु सुन्दरता, बुद्धि, बल, तेज आदिका देने वाला है। वेदमें लिखा है—

"यदि जाग्रद यदि स्वप्ने एनांसि चकृमा वरं।
सूर्योमा तस्मादेनसो विश्वस्मान्मुंचत्वं हसः।"

अर्थात्—स्वप्न और जागृतिके सब दोषको सूर्य ( धूप ) हटाता है। सूर्य प्रकाशमें रहने वाला व्यक्ति सहिष्णु हो जाता है। सदा छायामें रहने वाला रोगी, निर्बल, अल्पायु, बुद्धि-बल-शून्य और असहिष्णु हो जाता है। किसी पौधेको रात दिन, एक साया-दार जगहमें रखकर देखिये, उसकी कैसी बुरी दशा हो जाती है। यही हालत रात दिन छायामें रहने वाले व्यक्तिकी भी हो जाती है। ऐसा मनुष्य वीर्य रक्षा कदापि नहीं कर सकता और अनेक वीर्यके रोग जैसे स्वप्नदोष, शीघ्रपतन, प्रमेह आदि हो जाते हैं।

## ( ३६ ) रात दिन बैठना या अधिक मस्तिक सम्बन्धी कार्योंको करना।

जो लोग, नहानेधोने, शौचजाने और भोजन करनेके लिये ही उठकर, थोड़ी दूर चलनेके बाद एक ही जगह घंटों तक बैठे रहते हैं उन्हे स्वप्नदोष हो जाता है। दूकानदार और दफ्तरों

के क्लर्कों को घंटोतक एक ही जगह बैठे रहना पड़ता है। घरमें ही, अथवा दफ्तरसे चलकर घर तक आना, और घरसे दफ्तर चले जाना ही जिनके लिये काफ़ी है—ऐसे मनुष्योंका वीर्य कदापि शुद्ध नहीं रह सकता। जो मनुष्य थोड़ा बहुत शारीरिक श्रम नहीं करना, उसका स्वास्थ्य कदापि ठीक नहीं रह सकता। कुर्सीपर बैठ कर काम करना फिर भी ठीक है, किन्तु भूमि पर अधिक समय तक एक ही आसनसे नित्य घंटों बैठना बड़ा ही हानिप्रद है।

जो लोग मस्तिष्कका कार्य करते हैं,—लिखापढ़ीका या सोचा विचारीका काम करते हैं, उनकी शारीरिक शक्ति कम हो जाती है। अध्यापकों, वकीलों, लेखकों, सम्पादकोंको जब देखेंगे तब आप अत्यन्त ही निर्बल पावेंगे। कारण यही है कि, ये लोग मस्तिष्कका कार्य करते हैं, अतएव शारीरिक बल कम हो जाता है। मस्तिष्क सम्बन्धी कार्य करने वाले मनुष्योंको, दूध, दही, मक्खन और फलोंका अधिक सेवन करना चाहिये। साथ ही, थोड़ाबहुत व्यायाम भी अवश्य करलेना चाहिये। शारीरिक अधिक परिश्रम करनेसे लोग निर्बल हो जाते हैं, किन्तु इतने नहीं जितने कि मस्तिष्ककार्यके करने वाले निर्बलताके पाशमें फँस जाते हैं। दीमाग़ी कार्य करने वाले स्वप्नदोष प्रेमह आदि रोगतक ही नहीं रह जाते, बल्कि नपुंसकता तक पहुंच जाते हैं। अतएव अधिक मस्तिष्क सम्बन्धी कार्य कभी नहीं करना चाहिये। जब दीमाग़ थका हुआ जान पड़े तभी उसे फौरन आराम दे देना चाहिये।

## (३७) शारीरिक अस्वच्छता।

यह हमेशा स्मरण रखो कि, जहाँ स्वच्छता है वहीं तन्दुरुस्ती है। सफ़ाई और स्वास्थ्यका बहुत ही निकट सम्बन्ध है स्वच्छताका मतलब यहाँ पर आन्तरिक और वाह्य दोनों प्रकारकी स्वच्छतासे है। मनकी पवित्रताके विषयमें हम जहाँ तहाँ इस पुस्तकमें लिखआये हैं, अब हम वाह्य अर्थात् शारीरिक स्वच्छतापर हो यहाँ लिखेंगे। शरीरके चर्मको तथा रोम-कूपोंको जलसे धोकर खूब साफ़ रखना चाहिये। नासिका, मुख, आँख, कान, जिव्हा, दाँत शिश्न आदि शारीरिक अङ्गोंको भी धोपोंछ कर सदा पवित्र रखने चाहिये। बहुतेरे लोगोंके गलेमें, छातीपर, बालोंमें-खूब ही मैल होता है। उन्हें ध्यान रखकर अपने शरीरको शुद्ध रखना चाहिये। किसी इन्द्रियके मलोत्सर्ग पर उसे जलसे ही धोना चाहिये। जल ही एक ऐसी उत्तम वस्तु है, जो शारीरिक अस्वच्छताको हटाता है। हाथोंको सदा साफ रखो। नाखूनोंको मत बढ़ने दो। नंगे पैरों, मैले कुचैले स्थानोंमें मत घूमो। वस्त्र हमेशा साफ़ सुथरे ही पहिनो। बहुतसे लोग ऊपर पहिननेका वस्त्र, अच्छा धुला हुआ पहिनते हैं; किन्तु वह कपड़ा जो रातदिन शरीरको लगता है, इतना गन्दा और मैला होता है कि, जिसकी कोई सीमा नहीं। ऐसे आदमी कभी नीरोग नहीं रह सकते। इस बातका सदा ख़याल रखो कि, जो वस्त्र शरीरको छूता रहता है वह अत्यन्त साफ़ और पवित्र हो। उस वस्त्रको वर्षा और शीतमें तीसरे चौथे दिन

तथा गर्मीमें नित्य धोते रहना चाहिये। कभी कभी खौलते पानीमें डालकर उसे धो डालना चाहिये। भोजन शाला पवित्र हो, भोजन बनाने वाला पवित्र और स्वच्छ वस्त्र धारी हो, भोजन पकाने तथा भोजन करनेके पात्र जलसे धुले हुए साफ़ हों, और भोजन सामग्रियाँ भी शुद्ध हों। घर, आँगन, बैठक, शयनागार, बिलकुल साफ सुथरे हों, उनमें चीजों की भरमार न हो। घरके आसपास लोग पेशाब न करते हों कचरा कूड़ा और गोबर आदि न हो। पाखाना ( टट्टी ) बिलकुल साफ़ हो। घरमें स्वच्छ हवा और सूर्यका प्रकाश खूब ही आता हो। इत्यादि बातोंका बहुत ही ध्यान रखना चाहिये। मनुष्य जितना अधिक स्वच्छताका ध्यान रखेगा वह उतना ही निरोगी रहेगा। अतएव जिन्हें यह इच्छा हो कि "हमें किसी भी तरहका कोई रोग कभी भी न हो" उन्हें चाहिये कि स्वच्छताकी ओर विशेष ध्यान रखें। "सब रोगोंकी जड़ अस्वच्छता ही है" ऐसा कहदें तो कोई अत्युक्ति न होगी।

## (३८) व्यायाम न करना।

जो लोग शारीरिक श्रम नहीं करते वे वीर्यरक्षा कदापि नहीं कर सकते। परिश्रमी मनुष्य सदा, दीर्घायु और आरोग्य पाते हैं— किन्तु साथ ही यह भी बात है कि, अधिक परिश्रमी हानि भी उठाते हैं। व्यायाम करनेसे शरीरमें पसीना आता है, जिससे शारीरिक सब मल दूर हो जाते हैं, और रक्त निर्दोष होता है। जब शरीरमें रक्तका उचित रीतिसे संचार होता है तो शरीर

पुष्ट, और अवयव सुडौल बन जाते हैं। जो व्यायाम उचित रीतिसे किया जाता है वही लाभप्रद होता है। अनुचित रीति-द्वारा किया हुआ व्यायाम नुक़सान करता है। खेलना, तैरना, दण्ड, बैठक, मुद्गर हिलाना, डंबेल घुमाना, दौड़ना, आसन करना, इत्यादि सब व्यायाम हैं।

व्यायामका प्रभाव गुर्दों पर भी पड़ता है। पसीना निकल जाता है। पेशाब भी कम होता है और पाखाना भी कम तथा बँधा हुआ होता है। कारण यह है कि, व्यायामसे पाचन-शक्ति बढ़ जाती है, जो अन्न जलको अच्छी तरह पचा देती है। शारीरिक गर्मी भी बढ़ जाती है, जो छूनेसे मालूम नहीं हो सकती, बल्कि थरमामीटर द्वारा जानी जा सकती है। व्यायाम करनेसे "कार्बनडाई-आक्साइड" अधिक निकलता है, जिससे शरीरके सभी दूषित पदार्थ निकल जाते हैं। व्यायामसे भीतरी अंगोंमें स्थान स्थान पर जमा हुआ गन्दा पदार्थ, निकलनेके लिये आँतों गुरदों, फेफड़ों तथा त्वचातक पहुंच जाता है।

यह विषय इतना बड़ा और आवश्यकीय है कि, इसपर एक स्वतन्त्र ग्रंथ तैयार किया जा सकता है, परन्तु हम यहाँ संक्षिप्त से थोड़ा इस विषय पर प्रकाश, डालना उचित समझते हैं। क्योंकि वीर्यरक्षाका सारा दारोमदार इस पर है। हमारे देशमें मुख्य व्यायाम दण्ड, बैठक, मुद्गर, कुश्ती, आदि हैं। अतएव हम थोड़ा थोड़ा इन्हींके विषयमें लिखेंगे। चौदह वर्षसे कम

उम्रके बच्चोंको दण्ड बैठकका व्यायाम हानिप्रद होता है। उन्हें दौड़ना, खेलना इत्यादि ही हित कर है।

दण्ड—बहुतसे लोग जल्दी जल्दी, और एक साँसमें एकदम बहुतसे दण्ड लगा जाते हैं, किन्तु ऐसा करना ठीक नहीं है। दण्ड, बहुत धीरे धीरे और शरीरके सब अङ्गोंको बहुत साध साध कर प्राणायाम पूर्वक तथा शांति पूर्वक करने चाहिये। इस प्रकार किये हुए पाँच दण्ड, जल्दी जल्दी किये हुए पचास दंडोंसे कहीं अधिक लाभदायक हैं।

बैठक—यह कई प्रकार की होती है। कूद बैठक ही उत्तम है। इसमें भी शीघ्रता नहीं करनी चाहिये।

मुद्गर—इन्हें फेरनेकी कई विधियाँ हैं, जो इसके जानकार द्वारा सीखी जा सकती हैं।

डंबेल—डंबेलके व्यायामको कई छपी हुई पुस्तकें मिलती हैं। हमारे खयालसे, यह दंड बैठक और मुद्गरसे श्रेष्ठ व्यायाम नहीं है।

इनके अलावह दौड़ना; कूदना—फाँदना, घोड़ेकी सवारी, फूटबाल, जिमनास्टिक, पटा, बनेटी, बाना, नाल आदि विविध कसरतें हैं। मानसिक व्यायाम के लिये, पुस्तकावलोकन, समाचार पत्रोंका बाँचना, लिखना और तरह तरहकी बातोंपर विचार करना चाहिये। कसरत, वीर्य रक्षाके लिये परमावश्यक है। कसरत करनेसे शरीरमें वीर्य स्थिर हो जाता है। जिसे वीर्य-

रक्षाकी जरूरत हो, वह मनुष्य कसरत अवश्य करे। कसरतके समय नाकसे ही गहरी साँस लेना तथा छोड़ना हितकर है। नित्य दो बार नहीं तो एक बार अवश्य ही व्यायाम करना चाहिये। बगलमें या छातीपर पसीनेके बूँद आ जावें, या मुहँ सूखने लग जावे तब, व्यायाम बन्द कर देना चाहिये। अपनी शक्तिके अनुकूल ही किया हुआ व्यायाम लाभकारी होता है। पसीना आते ही, उसे कपड़ेसे पोंछना चाहिये। भूखे, तथा बीमारीकी दशामें व्यायाम नहीं करना चाहिये। व्यायामके समय पतले कपड़ेका लँगोट रखना चाहिये। लँगोट बाँधना फायदे-मन्द है लेकिन स्वच्छ और बारीक हो। स्वप्नदोषके रोगियोंको खूब कसरत करनी चाहिये।*

व्यायामके बाद दूध, घी आदि पौष्टिक पदार्थोंका सेवन करना चाहिये। अथवा २० दाने बादाम, २० दाने कालीमिर्च २ छोटी इलायची और चवन्नी भर धनिया तथा सर्दीके मौसिम में १॥ तोला सोंठ, रातको मिट्टी, पत्थर, चीनी अथवा काचके बर्त्तनमें भिगोदें। सुबह कसरत करनेके बाद बादाम और इला-यचीको छीलकर बारीक घोट डालें और छान कर पीलें। आवश्यकता हो तो मिश्री डाल लें। सर्दीमें कुछ गर्म करके

*इस विषय पर हमने हमारी "दीर्घायु" नाम्नी पुस्तकमें बहुत कुछ लिखा है। जिन्हें देखनेको इच्छा हो वे "मैनेजर आर० डी० बाहिती एण्ड कम्पनी नं० ४ चोरबागान कलकत्ता" से मँगालें—

—लेखक—

पीना चाहिये। ज्यों ज्यों व्यायाम बढ़ावें त्यों त्यों इसकी मात्रा भी बढ़ा देनी चाहिये।

## ( ३६ ) प्राणायाम न करना।

प्राणायाम दीर्घायुका देने वाला, तथा वीर्यको शुद्ध तथा स्थिर करने वाला है। प्राणायामसे फेफड़े शुद्ध, और मस्तिष्क पुष्ट होता है। हिन्दू शास्त्रोंमें उपनयन संस्कारके बाद ही, यह प्राणायाम बच्चेको सिखा दिया जाता है। किन्तु आजकल लोग सिर्फ एक दो क्षणको नाक पकड़ कर छोड़ देते हैं; बस यही प्राणायामकी लकीर पीटी जाती है। यदि देशमें प्राणायामके करने वाले होते तो, स्वप्नदोष इस प्रकार वृद्धि कदापि नहीं पाता। हम यहाँ प्रणायामकी प्रशंशा न लिखकर पाठकोंको प्रायायाम करनेकी विध्रि बताते हैं, आशा है जिन्हें दीर्घायु तथा आरोग्यकी इच्छा होगी वे अवश्य इस क्रियासे पूर्ण लाभ उठावेंगे। यह मामूली क्रिया नहीं है, योगियोंकी क्रिया, और बड़ा भारी तप है। हिन्दू-शास्त्रोंके, इसकी प्रशंसामें कई पृष्ठ रँगे पड़े हैं।

प्राणायामका अर्थ है, प्राण-वायुका रोकना और त्यागना प्राणायाम (१) पूरक (२) कुंभक ( ३ ) रेचक ( ४ ) वाह्य कुंभक; है। इसके करनेकी विधि इस प्रकार है। सिद्धासनसे बैठो -(देखो चित्र नं० १५)मुख, पूर्व, पश्चिम या उत्तर दिशाकी तरफ रखो। पीठकी रीढ़ हड्डी बिलकुल सीधी रहे। पहिले अभ्यास करनेके लिये, सीधी दीवारके सहारे बिलकुल सिरतक टिककर

सीधेबैठजाओ। नाक मुँह आदिका मल पहिलेसे ही शुद्ध कर दो। अब साँस खींचो, और एक दो तीन गिनने लगो। यह पूरक प्राणायाम है। धीरे धीरे साँस खींचने तक जितने गिने हों, उससे चौगुने गिनने तक साँसको रोके रहो यह " कुंभक " प्राणायाम हुआ। अब, साँस खींचनेमें जितनी संख्या हुई थी, उससे दुगुने गिनते हुए साँस धीरे धीरे छोड़ो। यह रेचक प्राणायाम हुआ। साँस छोड़ने पर, तुरन्त ही साँस मत खींचो, बल्कि यथा शक्ति ठहरो। यह "वाह्य कुंभक" प्राणायाम हुआ। अर्थात् यदि १० तक गिनते हुए "पूरक" हुआ तो फिर एक दोसे गिनकर ४०तक "कुंभक" करो, और फिर "रेचक" एक दोसे लगाकर बीस तक गिनो तब तक करो। "वाह्य कुंभक" अपनी शक्तिके अनुसार ही करना चाहिये। प्राणायामके अभ्यासमें पहिले पहिल दाहिने हाथसे नासिकाको पकड़ना चाहिये। "पूरक" के वक्त नासिकाका बायाँ छेद दबाकर दाहिने छिद्रसे साँस खींचो। "कुंभक" के समय दोनों नथुने दबा दो, और "रेचक" के समय दाहिना दबाकर बाँया खोल दो। अब दूसरे प्राणायाममें बायें नथुने से साँसलो, दोनों दबाकर धारण करो, और बाँया दबाकर दाहिनेसे साँस छोड़ो। ऐसे उलट फेरकर, कई बार करते रहो। कमसे कम ३ बार आवश्य ही करना चाहिये। पेटभरे हुए पर, तथा अशुद्ध हवामें प्राणायाम करनेसे उलटी हानि हो जाती है। इस क्रियाको एकान्तमें जलाशयकेपासै, बाग़ीचेमें, बनमें, पर्वतोंपर, रम्यस्थानोंमें, जहाँ शुद्ध वायु आता हो प्रसन्न

मन तथा शान्ति पूर्वक, करनेसे ही लाभ होता है। समय इसके लिये सूर्योदय या सूर्यास्त ही उत्तम है। स्वप्नदोष वालोंको प्राणायाम जरूर करना चाहिये।

## ( ४० ) खुद्को तुच्छ समझना।

जिस मनुष्यमें आत्म-सम्मान, अथवा आत्म गौरव नहीं है–वह मनुष्य, ही नहीं। प्रत्येक मनुष्यमें आत्माभिमानका होना अत्यावश्यक है। स्मरण रहे मिथ्याभिमान ही हानिप्रद है। हमारे शरीरमें इन्द्रियाँ हैं, और जो इन इन्द्रियोंका अधिपति है वही इन्द्र है। अर्थात् प्रत्येक शरीरमें इन्द्रदेवका राज्य है—अतएव अपनेको दीन हीन और तुच्छ समझना मानों शरीरस्थित इन्द्रको अपमानित करना है। मनुष्यको उचित है कि अदीन भावसे आमरण रहे। वेद भी

"शतमदीनास्याम"

कहकर आयु भर, अदीन भावसे रहनेको आज्ञा देता है। दूसरेके आगे अपनेको चाटुकारी, चापलूसी या अन्य किसी प्रकारसे दीन बनाना या तुच्छ बनाना अनुचित है। ऐसे मनुष्य एक प्रकारके मुर्दादिल, और नामर्द होते हैं। ऐसे मनुष्योंसे राष्ट्र निर्बल होता है। अतएव मनुष्योंको अपने दिलसे यह बात एकदम निकाल देनी चाहिये कि, मैं तुच्छ हूँ। जिसका मन निर्बल होता है वह वीर्यरक्षा कदापि नहीं कर सकता। अतएव स्वप्नदोषसे बचनेकी इच्छा रखने वालोंको चाहिये कि अपने मनकी तुच्छताको दूर करदें।

पत्र-व्यवहारमें या बात बातमें आपका दास हूँ या सेवक हूँ; किंकर हूँ; इत्यादि शब्दप्रयोग करना आजकल बड़ी भारी सभ्यता मानी गई है, लेकिन यह अनुचित है। हमारी वैदिक-सभ्यता इसके विरुद्ध है। यह दासत्वके बन्धनमें फँसानेवाली, हमारी भारतीय सभ्यता नहीं है, बल्कि पाश्चात्य-सभ्यता है।

## ( ४१ ) अधिकवस्त्र पहिनना।

स्वप्नदोषसे जिन्हें दूर रहना हो अथवा यों भी कहिये कि जिन्हें स्वस्थ्य रहना हो, उन्हें अधिक वस्त्र कदापि धारण नहीं करने चाहियें। लज्जा निवारणार्थ, सिर्फ धोती पहिन कर शेष शरीर यदि नग्न रखा जावे, तो स्वास्थ्यके लिये बड़ा ही उत्तम है। नहीं तो जहाँतक हो सके, कम वस्त्र पहिनना ही हितकर है। आजकलका एक फैशन है कि अकारण ही लोग कपड़ोंपर कपड़े लादे रहते हैं। यह अधिक कपड़ोंको शरीर पर लादना हम, लोगोंने अंग्रेजोंसे सीखा है। इसके पूर्व भारतवासी बहुत ही कम कपड़े पहिनते थे। यही कारण था कि आजकी भाँति भारत पहिले रोगी नहीं रहता था। बनियान, कमीज, वास्कट, कोट, ओव्हरकोट वगैरः पाँच पाँच छः छः कपड़े पहिनना पाश्चात्य सभ्यता है। भारतीय-सभ्यता कम वस्त्र पहिननेमें ही है। अंग्रेजोंका देश शीतप्रधान है, अतएव वे इससे और दुगुने लादें तो भी उन्हें कम हैं। किन्तु भारतवासियोंकी तन्दुरुस्तीके लिये तो ये बरबाद करने वाले हैं। जो लोग इस प्रकार अनाप-सनाप कपड़ोंमें अपनेको वैष्ठित रखते हैं, वे बड़ी भूल करते हैं।

हमें चाहिये कि सिर्फ अपनी तन्दुरुस्ती ठीक रखनेके लिये ही कम वस्त्र धारण करें। सिवाय ठण्डके अन्य ऋतुओंमें, तंग कपड़े मत पहिनो। अभ्यास द्वारा, मनुष्य एक वस्त्रमें ही शीत, ग्रीष्म, वर्षाआदि ऋतुओंको सहजहीमें काट सकता है। केवल अभ्यासकी जरूरत है। अभ्यास द्वारा शरीरको इच्छानुसार बनाया जा सकता है।

## (४२) मुखका गंदापन और दाँतोंकी अशुद्धता।

पेट परही स्वास्थ्यका दारोमदार है। लेकिन पेटका दारोमदार मुख पर है। क्योंकि पेटमें भोजन पचहुंनेका एक मात्र द्वार यही है। यदि यह दूषित है तो, खाया हुआ अन्न भी दूषित —रोगोत्पादक होकर पेटमें जावेगा, और पेट उस दोषको सारे शरीरमें पहुंचा देगा। इसलिये मुखको खूब साफ़ रखना चाहिये। दाँत, जिह्वा, तालु, मसूढ़े ये मुखके मुख्य अवयव हैं। इन्हें माँज रगड़ कर खूब ही शुद्ध रखने चाहियें। सायं प्रातः दोनों समय होसके तो बड़ी ही अच्छी बात है, नहीं तो प्रातःकाल उठते ही मुख धोनेके पूर्व दतून अवश्य करना चाहिये। ब्रशसे दतून करना रोग कारक है। यदि ब्रशकी ही आदत हो तो, अपना ब्रश अलग रखो, और खूब धोकर शुद्ध कर दिया करो। ब्रशके साथ कोई दाँत साफ करनेका मंजन भी होना चाहिये। बहुत से लोग कोयलेसे, राखसे, मिट्टीसे, या अन्य किसी प्रकारके चूर्णसे दाँत साफ़ करते हैं; किन्तु ये अधिक लाभ प्रद नहीं होते। जो लोग तमाखूसे या चिलमके गुलसे दाँत साफ करते

हैं, वे तो बड़ी ही गलती करते हैं। वृक्ष शाखाकी दतून ही सदा अत्यंत लाभ दायक है। ताजा होती है, इसके अतिरिक्त जैसा वृक्ष होता है, वैसीही वह गुण दायक होती है। उसे चीरकर जिह्वापरका मल अच्छी तरह शुद्ध किया जा सकता है। दतून हमेशा कनिष्ठका अँगुलीके अग्र भाग समान मोटी, और बालिश्त भर लम्बी होनी चाहिये। रोज नई दतून लेना चाहिये। एक दतूनसे दिनों तक दाँत साफ़ करना बहुत ही नुक़सान करता है। नीम, बँबूल, खदिर, करंज, रतनजोत, इमली, पलाश, जामुन, बरगदकी जटा, अपामार्ग (आँधी झाड़ा) आदिकी दतून मजेमें की जा सकती हैं। आयुर्वेदमें भी—

"अर्कन्यग्रोधखदिर करञ्जकुकुभादिकम्।
प्रातर्भुक्त्वाचमृद्वग्रं कषायकटुतिक्तकम्॥
भक्षयेद्दंतधावनम् दन्तमांसन्यवाधयन्।"

अर्थात्—आक, वट, खैर, करंज और अर्जुनादि वृक्षों तथा कटु, तिक्त और कषाय रस वाले अन्य वृक्षोंकी दतून लें और उसके अग्रभागको खूब चबा कर ऐसा बना ले कि, जिससे मसूढ़ोंको रगड़ न पहुंचे। इनके अतिरिक्त आँवला, अथवा जिस वृक्षको शाखाका ब्रश अच्छा बन जावे, उसीको दतून करलेना चाहिये। लेकिन यह ध्यान अवश्य रखा जावे कि, कोई हानिप्रद वृक्षकी शाखा न हो। खजूर, और बाँसकी दतून नुक़सान करती हैं। हमेशा यह याद रखना चाहिये कि—

"पेट भरनसों काम गकरिया काहूकी ।
दाँत घिसनसों काम लकरिया काहूकी ।"

दाँतोंको खड़े घिसना चाहिये। तीनों तरफसे साफ़ करना चाहिये, जब साफ़ हो जावें तब कुल्ले करके तालू, जिह्वा, तथा जिव्हाके नीचेका भाग मल रहित कर देना चाहिये। तमाखू ज़रदा, सुपारी आदि खा, पीकर मुहँको गन्दा कभी नहीं करना चाहिये। क्योंकि गालोंके पासही ईश्वरने लालोत्पादक-ग्रंथियाँ रखीं हैं, जिनसे रात दिन थूक बनता रहता है। यह थूक रात दिन दाँतोंकी जड़ोंको छूकर, मुखमेंसे पेटमें जाता रहता है। यही थूक भोजनको पचानेमें सहायता देता है। यदि मुख गंदा हुआ तो, थूक सारे शरीरमें रोग पहुँचा देगा। इस लिये मुखको खूब ही साफ़ रखो। ज़रा भी बदबू मुखसे नहीं आनी चाहिये। भोजनके बाद और पहिले, मुख और दाँतोंको बिलकुल शुद्ध करलेना चाहिये। मिठाई खाने वालोंके दाँत खराब हो जाते हैं। जिनके दाँतोंमें दर्द हो उन्हें टिंचर-आयोडिन, या फिटकिरी के कुल्ले करना चाहिये। अथवा सोडाबाई कार्बोनेट, से कुल्ले करने चाहिये।

बड़ी बड़ी बीमारियाँ जो बहूमूल्य औषधियोंसे नहीं हटीं, उन्हें डाक्टरोंने सिर्फ रोगीके दाँत साफ़ करके ही हटा दी हैं। अतएव दाँत और मुखकी शुद्धि शरीरके लिये उतनी ही आवश्यक है, जितना कि भोजन आवश्यक है।

## (४३) नग्न, अथवा एकान्तमें सोना।

तरुण पुरुषके लिये, एकान्त शयन कामोद्दीपनका कारण होता है—इसी प्रकार नग्न सोना भी कामोत्तेजक है। शास्त्र कारोंने लिखा है कि "नचनग्नशयीतेह।" जो नवयुवक वीर्यदोषसे दुखी हैं, उन्हें चाहिये कि कभी एकान्त वास न करें, और सोनेके वक्त भी अलग कमरेमें न सोवें। अच्छे पुरुषोंकी सङ्गतिमें रहें। जैसी सङ्गति होती है, मनुष्य वैसा ही बन जाता है। इसलिये अपना मित्र बनानेके पूर्व, खूब ही सोच समझकर मित्रता करनी चाहिये। बुरे मित्रोंकी कुसङ्गतिके कारण, बड़े बड़े पुरुष भी नष्ट भ्रष्ट हो चुके हैं, और सज्जनोंकी सत्सङ्गतिसे नीचोंका भी उद्धार हुआ है। विशेषतया वीर्यरक्षाके लिये सज्जन मित्रोंकी ही सङ्गति चाहिये। क्योंकि वीर्य नष्ट होनेका कारण, आजकल बुरे मित्रोंकी कुसङ्गति, अर्थात् उनके साथ सोचे हुए बुरे विचार ही हैं। अतएव यदि समय मिले तो, सत्पुरुषोंकी ही सङ्गति करनी चाहिये। एकान्त वास, नासमझ नवयुवकोंके लिये कदापि उचित नहीं है। नंगे सोना पाशविकता है! मातापिताको चाहिये कि अपने नासमझ बच्चोंको नंगे कभी एकान्तमें न रहने दें, और नंगे एक साथ या अकेला न सुलावें।

## (४४) तमाखू सेवन।

यद्यपि हम इस विषयपर "मादक द्रव्योंके सेवन" में बहुत

कुछ लिख आये हैं, तथापि इसे फिर दोहरानेका कारण यह है कि, इसके कारण हमारा सारा देश स्वप्नदोषके रोगसे पीड़ित है। तमाखू-सेवन दुर्व्यसन है। इसका खाना, पीना, सूंघना वगैरः सभी बुरा है। बीड़ी, सिगरेट, चुरुट, चिलम, हुक्का नास, हुलास, सुरती वगैरः सभी त्याज्य हैं। धर्म-शास्त्रोंमें इसकी बड़ी ही घृणित कथा है। इसे गोरक्तसे उत्पन्न कहा है—

"कर्णोभ्यश्चतमालश्च ।"

( कार्तिक महात्म्य )

अर्थात्—गौके कानसे यह उत्पन्न हुई है। इत्यादि कथाएँ हैं। चा, काफीसे वद्धकोष्ठता होती है, अन्य मादक पदार्थोंसे रक्त-दोष बढ़ते हैं, किन्तु तमाखूसे वीर्यदोष उत्पन्न होते हैं। जिसे स्वप्नदोषसे बचना हो उसे पहिले इससे बचना चाहिये।

## ( ४५ ) सोते समय कुविचार।

विचारोंका प्रभाव आत्मा पर कैसा पड़ता है, इसे आप इसी पुस्तकमें जहाँ तहाँ पीछे पढ़ आये हैं। स्वप्नदोष निद्राके समय होता है, अतएव निद्राके पूर्व, जैसे अच्छे या बुरे विचार मनमें होंगे, वैसे ही स्वप्नमें भी दृश्य दिखाई पड़ेंगे। अतएव जिन स्त्री पुरुषों पर आपकी कामेच्छा हो, या जिनसे अनुचित सम्बन्ध हुआ हो या है; उनका स्मरण सोते समय कदापि मत करो। धार्मिक पुस्तकका स्वाध्याय करके सोना चाहिये। या शय्यामें लेटकर उत्तम पुस्तक अथवा समाचार पत्र पढ़ते

रहना चाहिये। नींद आने लगे तब पुस्तक रखकर, सोजाना चाहिये। अथवा सोते समय, बिछौनोंमें माला लेकर ईश्वर-स्मरणमें ध्यान लगा देना चाहिये। सारांश यह कि सोते समय मनमें कुविचारोंको कदापि नहीं आने देना चाहिये।

## ( ४६ ) निंदासे निर्भयता।

जो लोग अपनी निन्दासे नहीं डरते, वे लोग प्रायः व्यभिचारी हो जाते हैं। और व्यभिचारीको स्वप्न दोष होना अनिवार्य बात है।

## ( ४७ ) आत्म-विश्वासका न होना।

अपनी कमजोरियोंको हटाकर, आत्म विश्वास-रखना चाहिये। मैं आत्मा हूँ, और मैं ही यहाँ का कर्त्ता हूँ, ऐसे उच्च विचारोंको ही मनमें रखना चाहिये। मैं सदाचारी, श्रेष्ठ, पुण्यात्मा, बलवान, और ब्रह्मचारी बनूँगा—अनेक प्रयत्नों द्वारा मैं अपनी आत्मोन्नति करूँगा। ऐसे विचार रखनेसे मनुष्यको किसी प्रकारका वीर्यदोष नहीं हो सकता।

## ( ४८ ) आलस्य।

आलस्य भी स्वप्नदोष पैदा कर देता है। पुरुषार्थी मनुष्य ही वीर्य रक्षाकर सकता है। आलसी उलटा वीर्य-दोषका भागी बन जाता है। कहा भी है कि—

"आलस्यहि मनुष्याणां शरीरस्थोमहान्‌रिपुः।"

## ( ४६ ) अधार्मिकता ।

सदाचार भी धर्मका एक लक्षण है। साथ ही, धर्मके शेष लक्षणोंका पालन भी होना चाहिये। जो मनुष्य धार्मिक है, वही श्रेष्ठ है। जो मनुष्य धर्मका पालन करता है, धर्म उसकी अनेक आधि व्याधियोंसे रक्षा करता है। इसके विरुद्ध जो अधर्माचरण करता है, अथवा धर्मका पालन नहीं करता वही इस संसारमें दुखी और रोगी देखा जाता है! अतएव धैर्य, सहिष्णुता, मनोनिग्रह, अस्तेय, पवित्रता, इन्द्रियदमन, सद्बुद्धि ज्ञान, सत्य और अक्रोध, धर्मके इन १० लक्षणोंको पालन करना चाहिये।

## ( ५० ) ईश्वर भजन न करना।

एक परमात्माकी भक्ति, और अनन्यभावसे उस जगदाधारकी उपासना करनी आवश्यक है। जो हमारे शरीरका विधाता है। जिसके हाथमें इस अखिल-विश्वकी बागडोर है। नित्य उस मङ्गलमय परमात्माका ध्यान कीजिये और उसे अपने हृदयमें ही विराजमान देखिये। कमसेकम सायम् प्रातः उस परमपिताके गुणानुवाद अवश्य गाइये। ईश्वरके भक्तको किसी प्रकारका रोग शोक भय दुःख आदि नहीं होता। बशर्ते कि, हो अच्छी भक्ति। बगुलाभक्ति और दुनियाँको दिखानेकी ईश्वर भक्तिसे कुछ भी लाभ नहीं होता।

इत्यादि सैकड़ों कारण स्वप्नदोषके हैं, किन्तु उन्हें यहाँ लिख

लिखकर पुस्तकके पृष्ठोंको व्यर्थ ही अधिक बढ़ाना उचित नहीं समझा। छोटे मोटे ५० कारण आपको बताये गये हैं। यदि इन कारणोंको ही दूर कर दिया जावेगा, तो साथ ही स्वप्नदोष भी दूर हो जावेगा। अब हम आगे कुछ पथ्य-पदार्थों के नामोंका उल्लेख करके, चिकित्साओंका वर्णन करेंगे; आशा है हमारे नवयुवक-बन्धु इन चिकित्साओंद्वारा अवश्य लाभ उठावेंगे।

---

## कुछ पथ्य—पदार्थोंकी सूची।

### अन्न।

गेहूँ, ज्वार, मकई, चाँवल, मूँग, तुअर, मसूर, अरहर, मटर, जौ, चना। इत्या०

### मिष्टान्न।

हलुआ, घेवर, रबड़ी, लड्डू बेसनके, बालूसाई, कलाकन्द, इमरती, फेनी, जलेबी, गुलाबजामुन, इत्या०। स्मरण रखिये, अधिक मिठाई खानेसे स्वप्नदोष की बीमारी अवश्य हो जाती है। साथ ही यह भी ध्यानमें रहे कि मिठाई पवित्रता पूर्वक तथा गन्नेकी बनी, पवित्र शक्करकी बनी हुई हो। दिन भरमें एक मनुष्यको आध पाव तीन छटाँक मिठाईसे अधिक नहीं खानी चाहिये।

## दूधसे बने पदार्थ ।

दूध, ( अधिक औटा हुआ न हो, और अधिक शक्कर युक्त नहो ) दही ( खट्टा न हो ) छाछ, ( गऊकी हो और ताजा हो ) मक्खन, घी ( शुद्ध हो ) रबड़ी, खोवा, इत्यादि ।

## मसाले ।

सेँधानमक, कालीमिर्चें, ज़ीरा इलायची, दालचीनी, हल्दी, धनिया, हींग, स्याह-जीरा, इत्यादि ।

## अचार और मुरब्बे ।

पुराना नीबूका अचार, आँवलेका अचार, कैरका अचार, इत्यादि गुण दायक हैं । आमका अचार भी कम मात्रामें सेवन किया जा सकता है । स्वप्नदोष वालेको मुरब्बे, सभी हितकर हैं ।

## तरकारी ।

पालक, कद्दू, वथुआ, सेंगरी, मूली, आल, गिलकी, तोरई, खीरा, कुलफा, भिंडी, ग्वारकीफली, करेले, भटे, टमाटो, सेम, आलू, अरवी, गोभी, कचनारकीफली, केला, मटरकी फलियाँ, गाजर, इत्यादि—

## फल ।

आम ( मीठा पका हुआ ) केला, नारंगी, अनार, शंतरा, आड़ू, सेव, चकोतरा, नाशपाती, निब्बू, खरबूजा, तरबूज़, रामफल जामुन, अंगूर, अन्नास, अमरूद, सीताफल, बड़े बेर, सिंहाड़े, मूँगफली, । सफेदगन्ना, इत्यादि ।

## मेवा।

छुहारे, बदाम, किशमिश, नारियल, मुनक्का, अख़रोट, चिलगोजा, चिरोंजी, मखाने, पिंडखजूर, काजूँ, पिश्ता (कम खानी चाहियें)।

## विविध।

पानबीड़ा (अधिकसे अधिक दिनमें दो बार) इलायची, केशर, कस्तूरी, मूँगकी बड़ी (मुँगोड़ी) पापड़ मूँगके, भात, सिवैयाँ, गुड़ (अधिक नहीं) पूरी, कचौरी, परावँठे, आदि नित्य नहीं खाने चाहिये। ऐसे गुरु-पाक भोजन प्रातः काल रखना चाहिये, रात्रिको सदा शीघ्र पचने वाला भोजन करना चाहिये।

# चिकित्सा.

## मानसिक चिकित्सा।

"मन एव मनुष्याणां कारणं बंध मोक्षयोः।" अर्थात् मन ही मनुष्यके मोक्ष और बन्धनका कारण है। मनकी शक्ति कितनी महान् है, इसे कुछ महामना, महात्मा लोग ही जानते हैं। मनकी शक्तिके आगे इस संसारकी, सब बड़ीसे बड़ी शक्तियाँ भी निकम्मी हैं। जिस व्यक्तिका मन निर्बल है वह शारीरिक

विषय है। यदि हमारे मकानोंमें ऐसे जानवर जैसे उल्लू, चमगीदड़, कबूतर, फाख्ता, चील, आदि पक्षी आ जावें तो हम उन्हें अशुभ समझ कर भगाते हैं—इसका कारण यही है कि, ये पक्षी अपने मनसे शून्यकी इच्छा करते हैं। सूने घरोंमें ही ये रहते हैं, और जहाँ इनका पदार्पण होता है वहाँ शून्य हो भी जाता है, ऐसा लोगोंका निश्चय है। अर्थात् उन पक्षियोंका मनोबल सूनेके लिये ही इच्छा करता है। अब आपको मालूम हो गया होगा कि, सच्चा मनोबल होना चाहिये, वह अवश्य ही कार्य करता है। जब कि पशु पक्षियोंके मनोबल तक मनुष्योंमें कार्य करते हैं तो मनुष्यका मनोबल क्या इच्छानुकूल कार्य नहीं कर सकेगा? अर्थात् अवश्य करेगा।

इसी विषयपर हम इस पुस्तकमें पीछे बहुत कुछ लिख आये हैं; अतएव एक बातको कई बार दोहराना अनुचित समझकर, हम ऐसे वेद मन्त्रोंको यहाँ लिखेंगे, जिनमें स्वप्नदोषको केवल मानसिक दोष बताया है, और मनके पवित्र होनेपर स्वप्नदोष भी दूर हो सकता है।

"यदाशसा निःशसाऽभिशसोपारिम जाग्रतो यत्स्वपन्तः॥ अग्निर्विश्वान्यप दुष्कृतान्यजुष्टान्यारे अस्मद्दधातु।"

ऋग्वेद १०।१६४।३

अर्थात्—आशाके कारण, दोषके कारण, कुसंस्कारके कारण

जागृतावस्थामें, अवथा स्वप्नके समय जो जो पाप इससे हुए हैं, वे असभ्य सब दुराचार तेजस्वो मन हमसे दूर करे। अब देखिये अथर्व वेदमें कहा है किः—

"स्वप्नं सुप्त्वा यदि पश्यसि पापं०—॥१०।३।६

"पर्यावर्त्ते दुष्वप्न्यात्पापात्स्वप्न्यादभूत्याः ॥ ब्रह्माह मंतरं कृण्वे परा स्वप्न मुखाशुचः ॥"

अ० ७।१००।१

अर्थात्—यदि स्वप्नमें कोई बुरी बात दिखाई पड़े, तो ऐसे दुष्ट स्वप्नोंके पश्चात्, मनमें ब्रह्मकी उपासना करनी चाहिये। इससे सब अनिष्ट कारक स्वप्नके परिणाम दूर होते हैं।"

सारांश यह कि, परमात्माकी उपासनासे मन पवित्र होता है, और उसमें बल बढ़ता है। अतएव, जिन्हें स्वप्नदोषका रोग हो उन्हें चाहिये कि, अपने मनसे बुरे विचारोंको निकालकर, उत्तम विचारों को ही धारण करें। जब मनकी शक्ति इतनी बढ़ जावेगी तब, आप स्वप्नदोषादि दोषोंसे सहजहीमें छुट्टी पा जावेंगे। धार्मिक कृत्य, धार्मिक निष्ठा, ईश्वर भजन; पाप कर्मों से भय, महात्मा ज्ञानी पुरुषोंकी सत्संगति, अपनी मृत्युका स्मरण, और अपने जीवनका उच्च ध्येय रखनेसे, मनकी शक्ति, बढ़ती है। इस लिये स्वप्नदोषके रोगियोंको सबसे प्रथम अपना मनोबल बढ़ानेका प्रयत्न करना चाहिये। मनके प्रबल वेगको रोककर उसे एकाग्र करनेका यत्न करना चाहिये। लोग इस

कार्यको हौआ समझते हैं, किन्तु अभ्यासमें वह शक्ति है कि, वह सब कुछ कर दिखाता है। निरन्तर अभ्याससे मन एकाग्र होने लगता है, और वह बलवान हो जाता है।

स्वप्नके पश्चात् जब कि निद्रा भङ्ग हो जावे, तब निम्न वेद-मन्त्र उच्चारण करना चाहिये। इस मन्त्रका अर्थ भी ध्यानमें रखना चाहिये, क्योंकि बिना अर्थ समझे केवल मन्त्रोच्चारणसे कुछ भी लाभ नहीं हो सकता। हाँ, यदि मन्त्र न बोला जावे और उसके अर्थको ही मनमें धारण कर लिया जावे तो, काम चल सकेगा किन्तु बिना अर्थ समझे मन्त्रोच्चारणसे कुछ भी लाभ नहीं होता—यह बात भूलनेकी नहीं है।

"यो मे राजन् युज्योवा सखा वा स्वप्ने भयं भीरवे मह्यमाह ॥ स्तेनोवायो दिप्सति नो वृकोवा त्वं तस्माद् वरुण पाह्यस्मान् ।"

ऋग्वेद २।२८।१०

अर्थात्—"हे वरुण! मेरा मित्र, साथी, चोर, हिंस्र पशु आदि स्वप्नमें आकर मुझ भीरुको डराता है, उससे मुझे बचाओ।"

इस प्रार्थनाके करनेसे, मनमें बल अवश्य आता है, क्योंकि ब्रह्मकी उपासनासे मन बलवान होता है, और स्वाभिमानका उदय होता है—मनके सभी कुसंस्कार दूर हो जाते हैं। स्वप्नका मूल कारण मानसिक संस्कार ही होते हैं। मनुष्यके स्वभाव-की परीक्षा उसके स्वप्नोंसे हो सकती है। अच्छे मनुष्यको

अच्छे, और बुरे विचारवाले मनुष्यको बुरे स्वप्न आते हैं। जो स्वप्नमें रोता है, भयभीत होकर चिल्लाता है वह कदापि वीर-व्यक्ति नहीं कहा जा सकता। स्वप्न तो अपने मानसिक विचारोंका प्रतिविम्ब होता है। मनुष्यको चाहिये कि जैसे बने तैसे, अपने मनको पवित्र करे, उसपर अपना अधिकार स्थापित करे। जो अपने मन पर अपना प्रभुत्व नहीं रख सकता, वह दूसरे लोगोंके मन पर भी प्रभाव उत्पन्न नहीं कर सकता। स्वप्नदोष हटानेके लिये ही नहीं बल्कि संसारमें उच्चता प्राप्त करने लिये, भी सबसे पहिले मनोबल बढ़ानेकी अत्यन्त आवश्यकता है।

निद्रा आनेके पूर्व इस निम्न लिखित मन्त्रको अर्थ सहित उच्चारण कर लेना चाहिये—

"अजैष्माद्यासनाम चाभूमानागसोवयम् जाग्रत्स्वप्नः। संकल्पः पापीयं द्विष्मस्तं सच्छ-च्छंतु योनो द्वेष्टितमृच्छतु।"

ऋग्वेद १०।१६४।५

परमात्मन्! हम सब निर्दोष बनें, जिससे हम सब आज ही विजय प्राप्त कर सकें, और उन्नत बनें। जो जागृतिके समय, अथवा स्वप्नके समय, आनेवाला बुरा विचार है, वह उसके पास चला जावे, जिस एकका हम सब एक मतसे द्वेष करते हैं, या जो अकेला हम सबोंसे द्वेष करता है।

इसके अतिरिक्त शय्यामें लेटकर अपने हृदयपर, केवल अपनी अँगुलीसे "ओ३म्" परमात्मदेवका नाम लिखिये और अपने गुरुमन्त्र का अर्थ ध्यानमें रखते हुए जप कीजिये। गुरु-मन्त्रका जप करते हुए ही आपको निद्रा आनी चाहिये। इस प्रकार पवित्र विचार रखनेवाले तथा पवित्र विचारोंको लेकर सोनेवाले व्यक्तिको स्वप्नदोष कदापि नहीं हो सकता। सोते समय, प्रेम सम्बन्धी विचारोंको मनमें हरगिज़ मत आने दो। अपने मित्रोंका तथा उन मनुष्योंका, जिनके साथ आपका अनुचित सम्बन्ध हो या जिनके लिये आपके मनमें अनुचित विचार हों, कदापि स्मरण मत करो। जिन्हें स्वप्नदोष हो उन्हें वीर्यपात न करनेकी कोई ऐसी कठोर प्रतिज्ञा या शपथ—सौगन्ध ले लेनी चाहिये कि, जिसकी मन पर गहरी छाप पड़े। ऐसा करनेसे यह होगा कि जब स्वप्नमें वीर्यपात करनेका मौका आवेगा, उस वक्त मनको उसकी की हुई प्रतिज्ञाका अवश्य स्मरण होगा, और स्वप्नदोष नहीं होने पावेगा। जब स्वप्नदोष हो जावे तो अधिक चिन्ता करके अपने मनको दुर्बल नहीं बनाना चाहिये, उस वक्त तो

'बीती ताहि विसारिके आगेको सुधि लेउ
जो बनि आवे सहजमें ताहीमें चित देउ ॥'

इस कथनके अनुसार गई बीती बातको छोड़कर, आगेके लिये ऐसा प्रयत्न करना चाहिये कि भविष्यमें स्वप्नदोषका उत्-

पात कम हो जावे। केवल चिन्ता करते रहनेसे कुछ भी लाभ नहीं होता, मनुष्यको चिन्ता छोड़कर प्रयत्न करना चाहिये।

## वायु चिकित्सा।

यदि प्राणीके लिये कोई वस्तु, अत्यंत आवश्यकीय है, तो वह वायु है। इसके बिना जीवन ही नहीं है। यदि पाँच छः मिनिटके लिये हमें हवा न मिले तो, हमारे जीवनका अन्त हो जावेगा। इतना होते हुए भी आज भारत वासियोंने इसके महत्वको भुला दिया! ९० प्रतिशत मनुष्य ऐसे हैं, जो हवाके विषयमें ज़रा भी ज्ञान नहीं रखते। हमारी इसी अज्ञानतासे देशमें विविध प्रकारके रोगोंकी सृष्टि हो रही है, और लोग अकाल मृत्यु पारहे हैं। प्राणीके लिये, अन्न और जलसे भी अधिक आवश्यक वायु है। परमात्माने भी इसे इतने अधिक परिमाणमें बनाया है जो सब जगह, सब समय मुफ्तमें ही, बिना टके पैसेके प्राप्त होती रहती है। लेकिन आज कल, देखनेमें आता है कि हवाको हम लोगोंने बहुत ही गन्दी बनादी है। जंगलकी शुद्ध वायुमें रहने वाला एक व्यक्ति किसी बड़े शहरमें जाकर हमारे इस कथनके सत्यासत्यका निर्णय कर सकता है! मतलब यह कि, आज कल हवाका मूल्य भी बढ़ गया है। ग़रीब लोग उसका आनन्द नहीं लूट सकते। मुफ्तमें मिलने वाली वस्तु के लिये भी पैसे खर्च करने पड़ते हैं। आज हम लोग, शिमला, आबू आदि स्थानोंमें ही शुद्ध वायु प्राप्त करनेके लिये जाते हैं। बिजलीके पंखोंको चला कर वायु प्राप्त करते हैं! कैसी अधोगति है!!

हवा मुफ्त मिले या क़ीमतसे, परन्तु बिना हवाके शरीर कदापि स्वस्थ और दीर्घजीवी नहीं हो सकता। हमारे शरीरमें सर्वत्र रक्त वहता है, वह फेफड़ोंमें आकर शुद्ध होता है। यह क्रिया हमारे शरीरमें रात दिन होती रहती है। साँस छोड़ कर हम शरीरके विषैले वायुको बाहिर करते हैं, और उसकी जगह शुद्ध वायु शरीरके अंदर साँस द्वारा भरते हैं। इस श्वासोच्छ्वासकी क्रियासे, रक्तकी शुद्धि होती रहती है। हमारे शरीरकी आरोग्यता, वायु पर ही निर्भर है। यदि हम वायुके विषयमें थोड़ी सी सावधानी रखें; और खुली एवम् शुद्ध वायुमें अधिकांश अपना जीवन व्यतीत करें तो, हम कदापि किसी रोगकी शिकार न बनें, और दीर्घ-जीवन प्राप्त करें।

स्वप्न-दोष से ग्रसित व्यक्तिको, हमेशा खुली हवामें रहना चाहिये। मकान भी ऐसा हो, जिसमें हवा बिना किसी रोक टोकके इधरसे उधर बखूबी आ जा सके। रहनेके मकानमें बहुत सी खिड़कियाँ रखनी चाहियें। आस पास सड़ी और गन्दी वस्तुएँ नहीं रखनी चाहियें। घरके नाले, मोरी, हौज़, स्नानागार, पाखाने वगैरः अत्यंत शुद्ध और पवित्र रखने चाहियें। गोबर, कीचड़, मलमूत्र, कचरा कूड़ा, मकानके आस पास न होने देना चाहिये। सोते समय किसी बन्द मकान में हवा के मार्गोंको रोक कर नहीं सोना चाहिये। हवासे यदि सर्दी लगे तो, आवश्यकतानुसार वस्त्र ओढ़ने चाहियें, किन्तु हवाके मार्गोंको बन्द नहीं कर देना चाहिये। खुले मैदानमें

बरामदोंमें, छतोंपर, अथवा मकानकी खिड़कियाँ खोलकर सोने से ही शरीर आरोग्य रहता है। सारांश यह कि हवाके महत्वको अच्छी प्रकार समझ कर उसका उपयोग करनेसे मनुष्यको कोई रोग हो हो नहीं सकता। पाश्चात्य विद्वानोंने इस विषय पर अनेक पुस्तकें लिखी हैं, जिनमें बिना औषधके बिना चीर फाड़के रोगोंको हटानेकी क्रियाका वर्णन है।

स्वप्नदोषके रोगियोंको नित्य वायु—स्नान (airbath) करना चाहिये। सिर्फ तीन महीनेके वायु-स्नानसे स्वप्नदोष समूल हट जाता है। वायु-स्नान इस प्रकार करना चाहिये, गाँवसे बहुत दूर जंगलमें ऐसे स्थानमें जाओ जो निर्जन हो, जहाँ खुली हुई शुद्ध हवा अच्छी तरह बहती हो। वहाँ अपने शरीर परके सब वस्त्र उतार दो, और बिलकुल नंगे हो जाओ। यहाँ तक कि गुह्य-स्थानोंको ढकनेके लिये, चार अँगुलकी लँगोटी तक भी शरीर पर मत रखो। दोनों पैरोंको मिलाकर और दोनों हाथोंको फैलाकर बिलकुल तन कर खड़े हो जाओ। इस क्रियाको नित्य आध घंटे करनी चाहिये। अवश्यमेव स्वप्न-दोष दूर हो जावेगा। यदि जंगलमें जाना असुविधा जनक हो तो, घरमें ही वायु—स्नान किया जा सकता है, बशर्त्ते कि हवा शुद्ध और विपुलतासे मिले। इस चिकित्साके करने वालेको, अधिकांश नंगे बदन रहना चाहिये। आवश्यकता पड़ने पर, कम वस्त्र काममें लाना चाहिये इन दिनों ब्रह्मचर्य्यसे रहना चाहिये, पथ्य भोजन और शीघ्र पचनेवाला भोजन करना चाहिये। वायु स्नानके पश्चात् जल-

स्नान नहीं करना चाहिये। आवश्य कता पड़नेपर, यदि प्रातः-काल वायुस्नान किया हो तो सायंकालके समय जल-स्नान शीतल जलसे करना चाहिये। ढीले और स्वच्छ कपड़े सफेद रंगके ही पहिनने चाहियें। साँस नाकसे ही लेना और छोड़ना चाहिये—यह बात भूलनेकी नहीं है।

## जल-चिकित्सा।

जिस प्रकार हवा मनुष्यके लिये आवश्यकीय वस्तु है, उसी तरह दूसरे नम्बर पर जल भी है। हवाके बिना मनुष्य कुछ मिनिटों जीवित रह सकता है तो, जलके बिना कुछ घण्टों अथवा देशकालानुसार, कई दितोंतक भी जीवन धारण कर सकता है। इतना होनेपर भी यह बात निश्चित है कि, अन्यान्य खूराकोंके बिना तो मुद्दत तक काम धकाया जा सकता है, परन्तु पानीके बिना नहीं धकाया जा सकता। यद्यपि पानी हमारी बड़ी आवश्यक वस्तु है, हम नित्य ही काममें लाते हैं, तथापि उसके गुणोंकी तरफ हमारा ध्यान बहुत ही कम होता है। स्वास्थ्यको ठीक रखनेके लिये, हमें जिस प्रकार शुद्ध वायुकी आवश्यकता है, उसी तरह शुद्ध जलकी भी ज़रूरत है। उत्तम वायु और उत्तम जल मनुष्यको बिना किसी औषध-प्रयोगके स्वथ्य और बलवान रख सकते हैं। देखिये जलके विषयमें वेद कहता है:—

हिमवतः प्रस्रवन्तिसिन्धौ समह संगमः। आपो ह मह्यं तद् देवीर्ददन् हृद्योत भेषजम् १

यन्मे अक्ष्योरादिद्योत पार्ष्ण्योः प्रपोदश्च यत्
आपस्तत् सर्वं निष्करन् भिषजां सुभिषक्तमाः २
सिन्धुपत्नीः सिन्धुराज्ञीः सर्वायानद्य १ स्थन ।
दत्त नस्तस्य भेषजं तेना वो भुनजामहै ॥३॥

अथर्व० ६।२४

अर्थ—"जल धाराएँ, बर्फीले पहाड़से बहती रहती हैं, उनका समुद्रमें संगम है, जल धराएँ निश्चय पूर्वक मेरे लिये हृदयके चमककी भय जीतनेवाली औषध देवें। जो दुःख मेरे नेत्रोंमें, मेरी एड़ियोंमें और जो दोनों पाँवके पंजोंमें चमक उठा है, वैद्योंमें अति पूजनीय जलधाराएँ उस दुःखको हटावें। समुद्रको पालनेवाली वा समुद्रकी शोभा बढ़ानेवाली जो तुम सब नदियाँ हो ; वे तुम हमें हिंसक रोगकी औषध प्रदान करो जिससे तुम्हारे गुणोंको हम भोगें।" और देखिये—

आप इद् वा उ भेषजीरापो अमीवचातनीः ।
आपोविश्वस्य भेषजीस्तास्ते कृण्वन्तु भेषजम् ।

अथर्व ६।९१।३

अर्थ—"जल अवश्य ही भय-निवारक है, जल पीड़ा नाशक है, जल ही औषध है, वे जल तेरा भयनिवारण करें।" जिस प्रकार वायु अमृत है, उसी तरह जल भी अमृत है। यदि इनमें शुद्ध अन्न, शुद्ध प्रकाश और शुद्ध भूमि और मिला दी जावे

तो "पञ्चामृत" बन जाता है। इस पञ्चामृतका जो पुरुष नित्य सेवन करते हैं, वे निस्सन्देह अमरत्व प्राप्त कर सकते हैं। अतएव, शुद्ध जलके प्रयोग द्वारा हमें, आरोग्य सम्पादन करना चाहिये। जो लोग लापरवाहीसे जलको काममें लाते हैं वे विविध रोगोंके भण्डार बनकर अल्पायु हो जाते हैं। स्नान, शुद्धि और पीनेके लिये हमेशा निर्मल और शुद्ध जल ही काममें लाना उचित है। कहनेका तात्पर्य यह है कि जल एक परमौषध है—इसके द्वारा शारीरिक सभी रोग हटाये जा सकते हैं। जल द्वारा रोग हटानेकी क्रियाको जल-चिकित्सा कहते हैं। बड़े बड़े शहरोमें जल चिकित्साके अस्पताल भी खुल गये हैं। आजकल लोगोंका औषधियोंपरसे विश्वास हटाता जाता है, और प्राकृतिक चिकित्साओंपर जमता जा रहा है। पश्चिमीय देशोंमें, दिनप्रति दिन ऐसी चिकित्साओंका प्रचार बढ़ता जा रहा है। और हज़ारों रोगी, जो औषधं सेवन करते करते अपने जीवनसे निराश हो चुके थे, आरोग्य लाभ कर रहे हैं। कुछ लोगोंका भ्रम है, कि इस चिकित्साको ढूँढ निकालनेवाले यूरोपियन विद्वान हैं, किन्तु जिन्होंने हमारे उद्धृत किये हुए वेदमन्त्रोंको ध्यानसे पढ़ा होगा उन्हें इस भ्रमसे छुट्टी मिल जावेगी।

जल पृथ्वीके ऊपर और भीतर रहने तथा बहनेवाला एक तरल पदार्थ है। जिस जलको हम पृथ्वीसे खोदकर प्राप्त करते हैं, वह जल वहीं पर था ऐसा मान लेना भूल है। पृथ्वीके

भीतर जलके बड़े बड़े सोते बहते रहते हैं, जिनके ज़रिये हमारे कुए बावलियोंमें पानी आया जाया करता है। ये बहने वाले जल विविध रासायनिक पदार्थोंको छूते हुए, और अपने साथ बहाते हुए, इधरसे उधर बहते रहते हैं। इस कारण जल औषध रूप बन जाता है। यह बात ध्यानमें रखिये कि वह शुद्ध जल जिसे आप पीते हैं—डाकृरों, हकीमों; और वैद्योंकी बहुमूल्य औषधियोंसे अधिक मूल्यवान और गुणप्रद है। बात इतनी ही है, कि हम जलके गुणोंसे अनभिज्ञ हो रहे हैं।

स्वप्नदोषके रोगियोंको स्वच्छ, सुस्वादु, निर्मल, और शीतल जल ही काममें लाना चाहिये। यदि जलमें कुछ कूड़ा कचरा नज़र आवे तो उसे उबालकर और ठंडा करके पीना चाहिये। १५।२० सेर जलमें, उबलते वक्त यदि चनेके बराबर सफेद फिटकिरी डाल दी जावे तो जलका मल जल्द शुद्ध हो जावेगा। जल भारी नहीं होना चाहिये। स्वप्नदोष वालोंको हल्का जल ही पीना चाहिये। जलके पहिचाननेका यह तरीका है कि, जिस जलमें साबुन मसलनेसे झाग न उठें वह जल भारी समझना चाहिये, और जिसमें साबुन झाग दे उसे हल्का समझना चाहिये। पानी पीते समय डचक डचक करके झटपट नहीं पीना चाहिये, बल्कि अत्यन्त धीरे धीरे शान्ति-पूर्वक जलपान करना चाहिये। जलपान करते समय यह विचार मनमें होना चाहिये कि "मैं इस जलपानसे अपना स्वप्नदोष हटा रहा हूँ, यह मेरे रोगके लिये ईश्वरीय औषध है।"

स्वप्नदोषके रोगीको सायंप्रातः दोनों समय ठंडे और विपुल जलसे स्नान करना चाहिये। ग्रीष्मऋतुमें यदि ३ बार भी स्नान किया जावे तो कोई हानि नहीं। ऐसे जलायशमें या पात्र (Tub) में जिसमें कटिपर्यन्त जल हो बैठकर या खड़े रह-कर, अच्छी तरह रगड़ मसलकर स्नान करना चाहिये। स्नानके समय एक मोटे खुरदरे तथा मुलायम गीले वस्त्रसे, नाभि और लिंगके मध्यस्थानको धीरे धीरे १०। १५ मिनिटतक मसलना चाहिये। स्नानके पश्चात्, किसी सूखे मोटे खुरदरे वस्त्रसे शरीरको रगड़कर पोंछ डालना चाहिये। इस प्रकार लगातार कई दिनोंके अभ्याससे स्वप्नदोष हट जाता है।

सूर्योदयसे पूर्व उठना, स्वप्नदोष वालोंके लिये बहुत ही जरूरी बात है। कमसेकम सूर्योदयसे एक घण्टे पहिले शय्या त्याग देना चाहिये। उठते ही हमारे पीछे बताये हुए नियमके अनुसार, पाव डेढपावके लगभग जल पीलेना चाहिये। इसे "उषः-पान" कहते हैं। आयुर्वेदमें इस उषः-पानका अत्यन्त महत्त्वप्रदर्शित किया है। इस वक्तका पान किया हुआ जल अमृतके समान गुणदायक होता है। उष-ःपानके पश्चात्, पाखाने जाना चाहिये। पाखानेके वक्त शुद्ध, निर्मल एवम् शीतल जलसे लिंगे-न्द्रियकी विधिवत् शुद्धि करनेके पश्चात् अंडकोषोंपर कमसेकम सौचुल्लू पानीकी डालनी चाहिये। यदि जल शीतल न हो तो उसे वर्फ़ डालकर शीतल बना लेना चाहिये। किसी जलाशयके किनारे, निर्जन स्थानमें यदि यह क्रिया की जावे तो और भी

उत्तम हो। इसी तरह सायंकालको भी शौचके पश्चात् अण्ड-कोषोंपर जल डालना चाहिये। ऐसा करनेसे, अण्डकोष बिलकुल सिकुड़ जावेंगे—उस समय उनमें सिकुड़नेके कारण, कुछ कुछ दर्दसा भी होने लगेगा। जब उनमें इस प्रकारका दर्द आरम्भ हो जावे तब समझ लेना चाहिये कि, अण्डकोषोंका काफ़ी स्नान हो चुका।

रातको सोनेके पहिले, यदि स्नान क्रिया न बन पड़े तो, अण्डकोषोंको १० । १५ मिनिटतक किसी शीतल जलके पात्रमें रखना चाहिये। यदि लिंगेन्द्रियके आसपास बाल हों तो उन्हें उस्तरेसे साफ़ कर देना चाहिये। ऐसा करनेके पश्चात् कमरसे नीचेके भागको शीतल जलसे अच्छी प्रकार धोकर सूखे वस्त्रसे पोंछ डालना चाहिये।

स्वप्नदोषके बीमारको, सोडा, लेमन, चा, काफ़ी, बर्फ़, आइस्क्रीम आदि कृत्रिम पेयोंसे अलग रहना चाहिये। जहाँतक बन सके, शर्बत वगैरः भी अधिक मात्रामें नहीं पीने चाहियें। बहुतसे भँगेड़ो भाई, भाँगको स्वप्नदोष-नाशक कहकर भोले भाइयोंको, सदा सदाके लिये भँगेड़ी बनाकर उनका अमूल्य जीवन बरबाद कर देते हैं। स्मरण रखिये, नशैले पदार्थ क्षणिक-स्तंभक होते हैं, किन्तु उनके द्वारा किया हुआ स्तंभन जीवनको नष्टप्राय कर देता है।

मदिरा भी पेय पदार्थोंमेंसे एक अत्यन्त ही निकृष्ट पेय है। इसका सेवन, जातीय, धार्मिक, और सामाजिक नियमोंके

अनुसार वर्जित है। इसका सेवन स्वप्नदोषकी बीमारी वालोंको बिषके समान है। तात्पर्य यह है कि, किसी प्रकारके कृत्रिम जलका उपयोग करना स्वास्थ्यके लिये अत्यन्त हानिप्रद है। केवल शुद्ध जल जो पीनेमें सुस्वादु, हल्का, स्वच्छ, निर्मल, मिष्ठ, और सूर्य-प्रकाशसे प्रकाशित रहता हो—पीने तथा काममें लाने योग्य है; शेष सर्वथा त्याज्य है।

## योग-चिकित्सा।

अब हम यहाँ उस विधिको बताएँगे, जिसके लिये हमारे सैकड़ों भोले भाई अपना असंख्य रुपया फूँक चुके हैं। "बिना औषधके स्वप्न-दोष दूर" करनेके नोटिससे लोगोंने बहुत सा पैसा कमाया है। "योगी-राजकी बताई हुई क्रिया।" के नामसे धूर्त्तोंने बहुत पैसा क्रूटा है। जिस क्रियाके लिये राजा महाराजाओं, और धनी मानी सज्जनोंसे ५००) रु० फीस थी और जिस विधिके बतानेकी दक्षिणा, कमसे कम २५) रु० रखी गई थी उसी, बिना औषधके स्वप्नदोष दूर करनेकी विधिको हम यहाँ अपने पाठकोंके लाभार्थ, इस अल्प-मूल्य पुस्तकमें ज्योंकी त्यों सक्रिया बल्कि और भी सुधार पूर्वक बतलावेंगे। मुझे आशा है, इसके जाननेके पश्चात् हमारे भाइयोंको, कभी ऐसे धूर्त्तोंको भविष्यमें पैसा लुटानेका अवसर न आवेगा।

योगाभ्यास द्वारा स्वप्न-दोष ही क्या बल्कि बड़े बड़े दोष भी दूर हो सकते हैं—मृत्यु, जिसे लोग अटल और अनिवार्य कहते हैं उसपर भी योगाभ्यास द्वारा, लोगोंने विजय प्राप्तकी है। जब

से भारतवर्षने योगाभ्याससे उदासीनता प्रकटकी तभीसे, देश-वासियोंने अपना स्वास्थ्य धन खोना आरंभ कर दिया। जिन ऋषिमुनियोंकी हम अत्यंत दीर्घायु सुन कर अवाक्से रह जाते हैं, वे सब योगाभ्यासी हो गये हैं। पूर्व आचार्योंने योगके आठ अंग बताये हैं:—

"यमनियमासन प्राणायाम, प्रत्याहार धारणा ध्यान समाधियो ऽष्टावङ्गानि।"

(पातञ्जल योग-सूत्र)

अर्थात्—१—यम, २—नियम, ३—आसन, ४—प्राणायाम, ५—प्रत्याहार, ६—धारणा, ७—ध्यान, और ८—समाधि। योगके ये आठ अंग हैं। महर्षि याज्ञवल्क्यने इनके दस भेद किये हैं। लेकिन आसन, प्राणायाम, धारणा, ध्यान और समाधि ये पाँचही मुख्य अंग हैं। थोड़ा बहुत योगका अभ्यास प्रत्येक मनुष्यको अवश्य ही करते रहना चाहिये। आसन और प्राणायाम योगके मुख्य अंग हैं। इनसे मानसिक और शारीरिक बलकी वृद्धि होकर, मनुष्य पूर्ण स्वस्थ और पूर्णायु प्राप्त करता है। इन दोनों योगके अंगों द्वारा, बड़ी बड़ी बीमारियाँ हटाई जा सकती हैं। जिन रोगोंपर औषधियाँ काम नहीं करतीं वे रोग योगासनों द्वारा शर्त्तिया हटाये जा सकते हैं—

"आसनानि समस्तानि यावन्तो जीवजन्तवः।
चतुरशीतिलक्षाणि शिवेनकथितंपुरा॥"

चौरासी लाख जीवयोनियाँ प्रसिद्ध हैं, उनके अनुसार ८४ लाख ही आसन, योगिराज शिवजीने वर्णन किये हैं। उनमेंसे केवल ८४ आसन ही उत्तम माने गये हैं। ये आसन विविध रोगोंको नाश करके, दीर्घायुके देने वाले हैं। नीचाशय और जाहिल लोगोंने, इन्हीं पवित्र चौरासी आसनोंको, मैथुनादि कार्य के लिये बना लिये हैं। जिनके कारण भारतमें विविध गुप्त-रोगों की सृष्टि हो रही है। वास्तवमें ये आसन योगाभ्यासके हैं जिनका वर्णन किसी योग सम्बन्धी पुस्तकमें हमारे पाठक यदि चाहेंगे तो देख सकेंगे।*

हम इस पुस्तकमें कुछ स्वप्न-दोष-नाशक अनुभूत आसन बतावेंगे, लेकिन आसनोंकी क्रिया बतानेके पहिले हम लिंगेन्द्रिय और गुदाके सम्बन्धमें समझा देना चाहते हैं, जिससे कि आसनों का महत्त्व सहजहीमें समझा जा सके। यह बात हरेक विचार-शील व्यक्तिको अच्छी प्रकार मालूम होगी कि, जब पेशाब करना होता है तब गुदाका मुख भी खुल जाता है। बिना गुदाके फैले मूत्र कदापि बाहिर नहीं आसकता। जब हमें पेशाब करते वक्त मूत्र रोकना होता है, तब गुदाको सिकोड़ना अर्थात् ऊपरकी तरफ़ खींचना पड़ता है। यदि पाखाना जानेको सख्त जरूरत हो तो, मनुष्य उसवक्त मूत्र नहीं त्याग सकता। और यदि

*हमारी "दीर्घायु" नामक पुस्तकमें भी बहुतसे अनुभूत आसनोंका सचित्र वर्णन है। मिलनेका पता पृष्ठ १२६ पर देखिये।

—लेखक—

मूत्र त्यागता है, तो गुदा-मार्ग खुलनेके कारण मल बाहिर निकलना चाहता है। पेशाब करते समय पादना भी हमारी इस बातका पोषक है। सारांश यह कि, गुदा और लिंगका आपसमें बड़ा भारी सम्बन्ध है। (देखो चित्र नं० ८ में छ) जिसकी गुदा-संकोचन- शक्ति अर्थात् मल-द्वार सिकोड़नेकी शक्ति अच्छी है, वह व्यक्ति ऊर्ध्व रेता है। इसलिये, वीर्य धारण करनेके लिये मनुष्यको अपनी गुदाकी संकोचन-शक्ति बलवान बनाना आवश्यक है। इसे यौगिक शब्दोंमें "मूलबन्ध" कहते हैं। प्राणायामकी क्रिया करते समय, यह मूलबन्ध पूरक प्राणायामके समय किया जाता है। आसन करते वक्त अपने गुदा और लिङ्गको सिकोड़ कर, ऊपरकी तरफ खींचना चाहिये। ऐसा करनेसे स्वप्नदोष वालोंको अत्यन्त लाभ होता है। बिना आसनके ही, जब कभी फुरसत मिले हर कहीं, हर किसी वक्त आप कर सकते हैं। मान लीजिये कि, आप एक सभामें बैठे हुए हैं -लेकिन यदि आप चाहें तो वहाँ भी गुदा और लिंगकी संकोचन क्रियाको बखूबी कर सकते हैं।

शौच, स्नान, व्यायाम, आदिसे निवृत्त होकर बिना कुछ खाये पीये, प्रातःकाल ऐसी जगहमें जहाँ सूर्य प्रकाश तथा शुद्ध वायु विपुलतासे हो, बैठकर आसनोंका अभ्यास करना चाहिये।

## (१) सिद्धासन।

बाएँ पाँवकी एड़ी, गुदा और अण्डकोषोंके बीचमें दृढ़तासे जमाइये; बादमें दाहिने पाँवको एड़ी, लिंगके ऊपरी भागमें

अर्थात् लिंग मूलमें ऊपरकी तर्फ दृढ़ लगाइये। ठोड़ीको हृदयमें कंठ मूलसे थोड़ी दूर लगाकर, स्थिर और सीधा शरीर करके पलकों और नेत्रोंको न हिलाते हुए भौहोंके बीचमें दृष्टिको स्थिर कीजिये। हाथोंको चाहे घुटनों पर रखिये चाहे मध्यमें रखिये। (देखो चित्र नं० १५) दोनों पाँव एक दूसरे पर ऐसे आ जावें कि दोनोंकी संधि-स्थान की हड्डियाँ एक दूसरे पर आ जावें। इस समय श्वासोच्छ्वास की क्रिया शान्ति पूर्वक करनी चाहिये। पीठकी रीढ़ हड्डी प्रत्येक आसन करते समय सीधी रहे, यह बात अच्छी तरह स्मरण रहनी चाहिये। अन्यथा लाभकी जगह हानि हो जाना संभव है। रीढ़मेंसे ही शारीरिक समस्त नसें फैली हैं। यह रीढ़ मेरु-दंड कहा जाता है। यह जीवनका आधार-स्तम्भ है। इसे चलते फिरते हमेशा सीधा रखना चाहिये। इस दण्डमेंसे कितनीही नसें निकलती हैं। (देखो चित्र नं० १६) यह आसन यदि कहीं अँधेरे स्थानमें किया जावे तो भी लाभप्रद होता है। एक मासके अभ्याससे ही लाभ मालूम होने लगता है। इस आसनका अधिक अभ्यास नहीं करना चाहिये, क्योंकि अधिक अभ्याससे काम बिलकुल शान्त हो जाता है, और पुरुष, स्त्रीके कामका नहीं रह जाता। इस भयसे आसन लगाना नहीं छोड़ देना चाहिये, बल्कि अभ्यास कम करना चाहिये।

## (२) कमलासन।

दाहिना पाँव बाईं जंघापर, और बायाँ पाँव दाहिनी जंघा पर रखिये। दोनों पाँव दोनों जंघाओंपर अच्छी तरह आ जावें

चित्र नं० १५




सिद्धासन ।

चित्र नं० १७



जानुशिरासन।

पश्चात् बायाँ हाथ बायें घुटनेपर, और दाहिना हाथ दाहिने घुटने पर रखिये। पीठ, गला, सिर, रीढ़, बिलकुल सीधा और सम-रेषामें रखिये। अपनी दृष्टि किसी एक लक्ष्यपर जमा दीजिये। भौंहोंके बीचमें या अपनी नासिका पर भी दृष्टि स्थिर कर सकते हैं। इसे पद्मासन भी कहते हैं। इसमें भी सिद्धासनकी भाँति गुदा और लिंगको ऊपर आकर्षण करनेकी विधि मुख्य है।

## (३)जानु शिरासन।

पहिले दोनों पावोंको सीधे जमीनमें फैला दीजिये। पाँव ज़मीनसे चिपके रहें उठने न पावें। अब कोईसा भी एक पाँव लाकर गुदा और अण्डकोषोंके बीचमें, उसकी एड़ी इस प्रकार जमा दीजिये कि पाँवका तलवा दूसरे पैरकी जंघासे अच्छी तरह चिपक जावे और उसका दबाव पड़ता रहे। बादमें दोनों हाथोंकी कैंची बनाकर फैले हुए पैरको, अच्छी तरह तलवेके यहाँ से पकड़ लें, और उसी पाँवके घुटने पर अपना सिर अथवा नाक लगा कर बैठ जावें। (देखो चित्र नं०१७)गुदा और लिंग-का इस आसनके समय भी आकर्षण करना आवश्यक है। यह आसन मिनिट दो मिनिट करनेसे लाभकी आशा करना भूल है। पाँच मिनिटसे लगाकर ३०।३५ मिनिट तक यथा शक्ति इसे करनेसेही लाभ होता है।

यह आसन एक वार दाहिने पाँवसे, और फिर बाँयें पाँवसे अवश्य करना चाहिये, इसमें भूल करनेसे बड़ी भारी हानि होती

है। दोनों पैरोंका अभ्यास सम प्रमाणमें होना चाहिये। जितनी बार और जितना समय एक पैरसे करनेमें लगा हो, उतना ही समय दूसरे पाँवसे करनेमें लगाना चाहिये। ऐसा न करनेसे कोई दोष तो न होगा, लेकिन लाभ भी बहुत कम होगा। स्त्रि-योंके लिये यह आसन वर्जित है।

## (४) पादां गुष्ठासन।

एक पाँवकी एड़ी गुदा और अंडकोषके बीचमें लगा कर उसी पर सारे शरीरका वज़न तौलकर बैठ जाइये, और दूसरा पाँव घुटने पर रखिये। (देखो चित्र नं० १८) सहारेके लिये चाहे एक हाथका या दीवारका सहारा लिया जा सकता है। गुदा और अण्डकोषोंके मध्यमें जो चार अङ्गुल जगह है वहाँ वीर्याशय है। (देखो चित्र नं० ८ में शु) इन वीर्यकी नस नाड़ियोंको एड़ीसे दबानेपर वीर्यका प्रवाह बाहिर होना बन्द हो जाता है। इस लिये इस आसनके अभ्याससे स्वप्नदोष ही क्या, बल्कि समस्त वीर्य विकार हट जाते हैं। स्त्रियोंको यह आसन नहीं करना चाहिये। तथा गृहस्थी पुरुष भी, इसका निरन्तर अभ्यास और अधिक न करें।

## (५) शीर्षासन।

योग-शास्त्रमें इस आसनको, वृक्षासन, विपरीतकरणी, विपरीतासन, शीर्षासन, इत्यादि कई नामोंसे पुकारते हैं। इस आसनमें सिरपर खड़ा रहना होता है, इसलिये सिरके नीचे अच्छा, नर्म, गद्देला रखना चाहिये, अथवा किसी वस्त्रकी

चित्र नं० १८।



पादांगुष्ठासन।

चित्र नं० १६ ।



शीर्षासन ।

गिंडुई बनाकर उसमें सिर रखनेसे भी काम चल सकता है। तात्पर्य यह है, कि सिरके नीचे सख्त ज़मीन न हो, नहीं तो मस्तिष्कपर भयंकर परिणाम होगा। आरम्भमें इस आसनको दीवार के सहारे करना चाहिये। अकेले अभ्यास न करके, यदि १।२ मित्रोंकी सहायतासे किया जावे तो और भी अच्छी बात है। दीवारका सहारा होनेसे, गिरने पड़नेका भय नहीं रहता। सिरको गद्देले पर या गेंडुईमें रखकर, दोनों हाथोंकी कैंची गाँठकर; सिरको अच्छी तरह पकड़ लीजिये। बादमें, धीरे धीरे पाँवोंको ठीक सिरके ऊपर लम्बे करके खड़े रहनेसे यह आसन होता है। (देखो चित्र नं० १६)आरम्भमें १०।१५ क्षणसे अधिक नहीं करनाचाहिये। पश्चात् ६ महीनेके अभ्यासमें आध घण्टे तक बढ़ायाजा सकता है। एक घण्टेसे अधिक इस आसन-को नहीं करना चाहिये। आसन कर चुकनेके बाद लेटना, या बैठना वर्जित है। जितने समय आसन किया हो, उतनीही देरतक सीधेखड़े रहना चाहिये। दीवारके सहारे एक मास तक निर-न्तर अभ्यास करने पर, फिर यह आसन बिना किसी आश्रयके अथवा बिना किसी मनुष्यकी सहायताके, हर कहीं पर लगाया जा सकता है। इस आसनसे वीर्यकी अधोगति रुककर ऊर्ध्व-गति हो जाती है, और मनुष्य ऊर्ध्वरेता बन जाता है। यह सर्वरोग-नाशक बड़ा ही उत्तम आसन है। छः महीनेके निरन्तर अभ्याससे जिन लोगोंके बाल सफेद हो गये हों, काले पड़ जाते हैं।

आसनोंके समय वीर्यरक्षा करनी चाहिये। बिना वीर्यरक्षा किये आसनोंसे कुछ भी लाभ नहीं होगा, बल्कि हानि ही होगी। अभ्यासके दिनोंमें लघुपाक भोजन करना चाहिये। कंद, मूल, फलोंका सेवन अत्यन्त लाभ दायक होता है। मनमाना भोजन करके आसनोंसे लाभकी कोई आशा नहीं करनी चाहिये। सात्विक भोजन और पथ्य पदार्थोंका सेवन बहुत जरूरी है। मिर्च मसालोंको तो छूना तक भी नहीं चाहिये। गौका दूध और चाँवल, खिचड़ी, दलिया, थूली, गेहूँकी रोटी, मूँगकी दाल, पवित्र शक्कर, मधु, सागूदानेकी खीर, सूखे मेवा, और हरे फल खाने चाहियें। इस प्रकार इन आसनोंके निरन्तर अभ्यास द्वारा ६ महीनेमें अवश्यमेव स्वप्नदोष बिना दवा दारूके हट जाता है।

## उपवास-चिकित्सा।

हिन्दू शास्त्रोंमें तो उपवासका जितना महात्म्य वर्णित है, उसे यहाँ दिखाना असम्भव है। उपवासोंके गुणोंसे मुग्ध होकर हमारे पूर्वजोंने तो इसकी धार्मिक कृत्योंमें गणना की है। हिन्दू शास्त्रोंमें उपवास द्वारा मोक्ष प्राप्ति होती है, ऐसे सैकड़ों प्रमाण मौजूद हैं। ये बातें कहाँतक सत्य हैं हमें इससे कोई प्रयोजन नहीं, हमें तो यहाँ केवल उपवासकी महिमा दिखानी थी। मुसलमान भाइयोंके यहाँ भी, रोज़ोंका महात्म्य कुछ कम नहीं है। रोमन कैथोलिक क्रिश्चियनोंमें भी बहुतसे उपवास हैं। शरीरकी आरोग्यताके लिये मनुष्यको हर एक पक्षमें एक

उपवास अवश्य कर लेना चाहिये। उपवासोंसे बड़ा ही फायदा है। चौमासेमें बहुतेरे हिन्दू एक बार ही भोजन करते है, इसमें बहुत आरोग्य भरा हुआ है। जब हवामें नमी होती है और सूर्य बादलोंमें छुपा रहता है, तब जठराग्नि मन्द हो जाता है; अतएव ऐसे समयमें कम खाना ही स्वास्थ्यप्रद है।

जितने भी रोग पैदा होते हैं, सब खाने पीनेकी बदपरहेजी से ही होते हैं। अर्थात् जितनी बीमारियाँ होती हैं सब पेटसे ही पैदा होती हैं। उपवास पेटके संचित मलको, और बिना पचे अन्नको, जलाकर अग्नि प्रदीप्त करता है। लेकिन आजकल लोग जिन्हें उपवास कहते हैं या जिस ढंगसे उपवास करते हैं वह, बिलकुल अनुचित तथा हानि प्रद हैं। इससे स्वास्थ्य सुधरनेके बजाय उलटा बिगड़ता जाता है। आजकल हमारे हिन्दू-भाई प्रतिशत ६० तो केवल कलाकन्द, रबड़ी, दूध, दही, मेवा, मिष्ठान्न, फल मूलादि खानेके लिये ही उपवास करते हैं। अन्य दिनोंकी अपेक्षा उपवासके दिन इतना ठूँस ठूँस कर खा जाते है कि उनको दूसरे दिन भूख तक भी नहीं लगती !!! ऐसे उपवास बहुत ही घातक हैं।

औषधियाँ जिन रोगोंको हटानेमें असमर्थ हैं, उन्हें उपवास हटा देते हैं। औषधियोंसे रोग समूल नष्ट नहीं होते, बल्कि उनके प्रभावसे कुछ समय के लिये वे दब जाते हैं, और समय पाकर फिर जोर पकड़ लेते हैं। किन्तु उपवासोंसे तो रोगकी जड़ तक जाती रहती है, और फिर रोग होनेकी कोई शंकाही नहीं रहती।

यह हमारा कई बार का अनुभव है। एक बार इस पुस्तकके लेखक के शरीर पर बड़े बड़े कालेदाग़ सब जगह हो गये। बहुत कुछ रक्त-शोधक, हकीमों और डाकृरोंके नुसख़े सेवन किये परन्तु, फ़र्क़ जरा भी न पड़ा। तब उपवास किये गये और केवल चनेकी बनी रोटियों ( नमक रहित ) पर रहा। सात दिन के उपवाससेही सारा शरीर पूर्ववत्, दोष रहित हो गया। अंग्रेजी भाषामें उपवास-चिकित्साके कई अच्छे अच्छे ग्रंथ हैं। खेद, कि हिन्दी भाषामें १।२ छोटी छोटी अनुवादित पुस्तकोंके अतिरिक्त एक भी कोई अच्छा बड़ा ग्रंथ इस विषय पर नहीं हैं। अधिक खेद इस लिये है कि, जहाँ उपवासोंको मोक्ष-दाता तक कहा जाता है वहाँ के लोग इस विषयमें अभी तक अनभिज्ञ हैं !!

स्वप्न-दोष हटानेके लिये, लगातार क्रिया पूर्वक ७१ दिनके उपवासकी आवश्यकता है। उपवासके दिनों में केवल फलों परही रहना चाहिये। कभी कभी दूध दही, घृत, मक्खन आदि भी प्रयोग करते रहना चाहिये। मिठाइयाँ, रबड़ी, खोया आदि काम में नहीं लाना चाहिये। अधिक शक्कर कदापि काममें नहीं लानी चाहिये। प्यास लगनेपर जलमें ५।७ बूँद नीबूके रसकी डाल कर पीना चाहिये। प्राणायाम, व्यायाम नित्य नियम से करना चाहिये। उपवासके दिनोंमें कब्ज़ न हो जावे, इस बातका ध्यान रखना चाहिये। कब्ज़ होनेपर बस्ति-क्रिया ( एनिमा) द्वारा दूस्त करना कोई बुरी बात नहीं है। या "शीर्षासन" करते रहनेसे भी कब्ज़ नहीं होने पाती। (देखो चित्र नं० १६)

बदाम, छुहारे, खोपरा, मूँगफली, आदि सूखे फल जठराग्निके अनुकूल सेवन करने चाहिये। कच्चे या सूखे सिंहाड़े इन दिनों बड़े ही लाभ-प्रद होंगे। सदैव कठोर शय्यापर ही शयन करना चाहिये। सब से बड़ी आवश्यकता इस बात की है कि, मनको सर्वदा पवित्र रखना चाहिये।

उपवास पूर्ण होने पर, एक दम अन्न नहीं खा लेना चाहिये। कुछ दिनों तक अन्न और फलाहार दोनों मिलाकर, खाते रहना चाहिये। धीरे धीरे अन्नकी मात्रा बढ़ाते जाना चाहिये, और फलोंकी मात्रा कम करते जाना चाहिये। इस प्रकार ८।१० दिनमें अन्न खाने लगाना चाहिये। फलाहारके पश्चात् हलका अन्न ही खाना चाहिये। नहीं तो एक दम पेटमें, कोई नवीन रोग पैदा हो जावेगा। इस प्रकार विधिवत् किये हुए उपवासोंसे, स्वप्न-दोष समूल नष्ट हो जावेगा। यह हमारी अनुभूत चिकित्सा है।

## औषधचिकित्सा।

हमें जितना विश्वास प्राकृतिक-चिकित्सा पर है, उतना औषध चिकित्सा पर नहीं है। इसके कई कारण हो सकते हैं (१) यह कि हमें इस विषयका ज्ञान विशेष नहीं हो (२) यह कि औषध लेनेवालेके लिये प्रकृति भेदानुसार औषध न बन सकी हो (३) औषधके नाम भेदके अनुसार एक औषधके बजाय दूसरी डाल दी गई हो (४) नुस्खेकी चीजें सड़ी, गली, पुरानी बहुत दिनकी हों (५) बनानेकी विधिमें कुछ कसर रह गई हो (६) मात्रा, रोगीकी प्रकृति और बल-पुरुषार्थके अनुकूल न दी

गई हो ( ७ ) रोगीने उसे विधिवत् सेवन नहीं की हो ( ८ ) औषध सेवनके समयमें रोगीने पथ्य न रखे हों; इत्यादि बहुतसी गड़बड़ हैं जिनके कारण आज औषध चिकित्सा उतना काम नहीं देती जितना कि उसे देना चाहिये।

स्वर्गीय जजस्टीवनने कहा हैः—

"जिन वनस्पतियोंके सम्बन्धमें, वैद्य लोगोंको बहुत थोड़ा ज्ञान है, उन्हीं वनस्पतियोंको वे ऐसे शरीरमें पहुँचाते हैं, जो शरीर, उन बनस्पतियोंका ज्ञान उन वैद्योंसे भी बहुत थोड़ा रखता है। वैद्य लोगोंको जब इस बातका पूरा पूरा अनुभव हो जाता है, तब वे लोग भी यही बात कहने लगते हैं।"

डाक्टर मेजेन्दीने कहा किः—"वैद्यक महा पाखण्ड है।"

सर एस्टलीका कहना है किः—

"वैद्यक-शास्त्र केवल अटकल पर रचा गया है।"

सर जान फोरबक्स कहते हैं किः—

"अच्छे वैद्योंके रहने पर भी, बहुतसे मनुष्योंको कुदरत ही नीरोगता देती है।"

डाक्टर बेकर सा० फरमाते हैं किः—

"लाल बुखारसे जितने रोगी मरते हैं, उससे अधिक रोगी कहीं उस बुखारकी दवासे मरते हैं।"

डाक्टर फ्रैंकका कहना है किः—

"इन दवाखानों द्वारा हज़ारों मनुष्योंकी हत्या होती है।"

डाक्टर मेसनगुडका कहना है कि:—

"हैजा प्लेग महामारी, आदि द्वारा जितनी मौतें होती हैं; उनके अधिक मनुष्य इन दवाओंकी बलि चढ़ते हैं।"

इत्यादि, डाक्टर लोगोंकी सम्मतियाँ हैं। पाठक इन्हें पढ़कर इस विषयका फैसला स्वयम् करलें। भारतवर्षमें बढ़ती हुई वीर्य सम्बन्धिनी बीमारियोंको देखकर, आज चूरन बेचनेवाले और चूरनका लटका बोलकर पेट भरनेवाले मूर्ख लोगतक भी, राज-वैद्य बन बैठे और अपने भोले रोग ग्रसित भाइयोंकी, खरे पसीनेकी कमाईसे अपना जेब गर्म करने लगे!! पाठकोंको इन धूर्त्त विज्ञापनबाज वैद्योंके बल, वीर्य वर्द्धक विज्ञापनोंको पढ़कर, उसमें नहीं फँसना चाहिये। ऐसे नीमहकीमोंकी दवाओंसे रोग दिन प्रतिदिन बढ़ता ही जाता है। अतएव सबसे पहिले मनुष्यको प्राकृतिक-चिकित्सा करनी चाहिये। इसमें किसी प्रकारका भय ही नहीं—हानि हो ही नहीं सकती। औषधियोंके समान उलझनें और झंझटें इसमें नहीं हैं। कुछ लोग ऐसे भी होते हैं जो प्राकृतिक-चिकित्साको उलझन समझते हैं, उनके लिये हम अपने अनुभूत नुस्खे लिखते हैं:—

(१) सतावरि और बिरादरीकन्द दोनों समान भाग लेकर उसमें खरहटी (बला) के रसको ७ भावना देकर जंगली बेर के बराबर गोलियाँ बना लें। एक गोली सुबह और एक गोली सायंकालको आध आध सेर गोदुग्धके साथ सेवन करे। अवश्य

लाभ होगा।

( २ ) दो माशा कबाब चीनीका चूर्ण, शहद्के साथ नित्य सोते समय कमसे कम २१ दिन सेवन करनेसे भी स्वप्नदोष जाता रहता है।

( ३ ) ईसबगोलकी ताजा भूसी १ तोला सिंहाड़ा सूखा २ तोला छुहारा ४ तोला और देशी शक्करकी मिश्री ७ तोला लेकर चूर्ण बना लो। एक तोला रोज प्रातःकाल गऊके दूधके साथ ७ दिन तक सेवन करो, और औषध सेवनके बाद भी सात दिनतक पथ्य रखो। इन १४ दिनोंमें लवण नहीं खाना चाहिये। केवल दूध, चाँवल, घृत, शक्कर, गेहूँकी रोटी या चने-की रोटी खानी चाहियें। यदि १४ दिनमें फायदा न हो तो फिर १४ दिन खाकर देखो।

इन औषधियोंके अतिरिक्त भी, यदि औषधियोंकी इच्छा रह जावे तो किसी वैद्यक ग्रंथसे मदद लेनी चाहिये। अथवा किसी योग्य विश्वस्त एवम् धार्मिक वैद्य, हकीम या डाक्टरसे मिलकर रोगकी दवा करानी चाहिये। इस विषयपर अधिक लिखना अनधिकार चेष्टा समझकर, अब अपनी लेखनीको यह लिखनेके पश्चात् यहीं रोकता हूँ कि—

"जिन खोजा तिन पाइयां, गहरे पानी पैठ"

# पूर्णाहुति.

( १ ) रात्रिमें निद्रा भङ्ग हो जानेके बाद, फिर शय्यामें निद्राकी इच्छासे मत पड़े रहो।

( २ ) रात्रिको निद्रा भंग होनेपर पेशाब करके और पानी पीकर फिर मत सोओ।

( ३ ) सूर्योदयके ३ घण्टे पहिले न हो सके तो, १ घंटे पहिले तो अवश्य ही शय्या त्यागकर खड़े हो जाओ।

( ४ ) उठते ही पाव डेढ़ पाव जल पी लो।

( ५ ) पाखाना जाते समय ज़ोर लगाकर मल मत त्यागो।

( ६ ) पाखाने जाते वक्त गुदा और लिंगको गर्म पानीसे मत धोओ।

( ७ ) लिंग और अंडकोषोंको सदैव ठंडे रखो।

( ८ ) हमेशा लंगोट मत कसे रहो। लंगोट मोटे वस्त्रका न हो।

( ९ ) उपस्थेन्द्रियके आस पासका स्थान मैला न रहने दो।

( १० ) शीतल जलसे ही स्नान करो।

( ११ ) दिनमें २ वक्त स्नान करो। अन्य ऋतुओंमें यदि न बन पड़े तो, गर्मीके मौसिममें तो २ बार नित्य अवश्य ही स्नान

कर लेना चाहिये ।

( १२ ) कमर कमर जलमें कुछ देर खड़े रहो ।

( १३ ) बुरे विचारोंको अपने मनमें न आने दो ।

( १४ ) स्त्री पुरुष सम्बन्धी, तथा रति क्रिया सम्बन्धी बात-चीत और विचार मत करो ।

( १५ ) पशु पक्षियोंका मैथुन मत देखो ।

( १६ ) उत्तेजक पदार्थोंको सेवन मत करो ।

( १७ ) नग्न-चित्र तथा नग्न स्त्री पुरुषोंको मत देखो ।

( १८ ) गन्दा साहित्य मत पढ़ो ।

( १६ ) वेश्याओंके मुहल्लोंमें या उनके घरोंके आसपास मत घूमो ।

( २० ) स्त्रियोंसे अथवा १० । १५ वर्षके लड़कोंसे एकान्तमें बातचीत मत करो, और न उनके कपोल आदि अंगोंको स्पर्श करो ।

( २१ ) दूध अधिक मत पीओ । कच्चा दूध कदापि मत पीओ ।

( २२ ) भोजन हल्का और भूख रख कर करो ।

( २३ ) भोजन एक ही वक्त करो । रात्रिमें भोजन मत करो ।

( २४ )अत्यन्त चटपटा और मसाले दार भोजन त्याग दो ।

( २५ ) अधिक मिठाइयाँ मत खाओ । खास करके बाज़ारू मिठाइयोंसे अपनेको बचाओ ।

( २६ ) सायंकालको यदि इच्छा हो तो हल्का भोजन करो ।

( २७ ) मिठाई अथवा शक्करकी जगह अधिकांश शहद प्रयोग करो।

( २८ ) लिंगके मुख परके चर्मको हटाकर सुपारी परका मैल ठंडे पानीसे सायं प्रातः दोनों समय अच्छी तरह धो डालो।

( २९ ) लिंगेद्रियको तेलसे मर्द्दन न करो।

( ३० ) लिंगको महीनेमें १।२ बार नमकके पानीसे धो डालो।

( ३१ ) शरीर पर तैल मर्द्दन मत करो।

( ३२ ) प्रेमकी कथाएँ, नाटक, सीनेमा, खेल तमाशे इत्यादि कदापि मत देखो। हाँ, वीर रसपूर्ण हो तो देख सकते हो।

( ३३ ) आत्म-शासन करना सीखो।

( ३४ ) अधिक मेहनत मत करो।

( ३५ ) व्यायाम नित्य करो, परन्तु अधिक मत करो।

( ३६ ) चिन्तासे बचते रहो।

( ३७ ) मांस मत खाओ।

( ३८ ) दिनमें, ( ग्रीष्म ऋतुको छोड़कर अन्य ऋतुओंमें ) मत सोओ

( ३९ ) बिना गहरी नींद आये, बिछौनोंमें जाकर नींदकी राह मत देखो।

( ४० ) तिले, कुश्ते, भस्म तथा बाजीकरण दवाइयाँ मत खाओ।

( ४१ ) लिंगेन्द्रिय बढ़ानेके लिये अमानुषिक कार्य्य, और मूर्खोंकी दवा न लो।

( ४२ ) कन्याओं, वेश्याओं, बूढ़ियों और ऋतु-स्नाता स्त्रियों से मैथुन न करो।

( ४३ ) पराई स्त्रियोंको सदा, अपनी माता बहिन और पुत्री मानो।

( ४४ ) आगसे अधिक मत तपा करो।

( ४५ ) मुहँ ढँककर मत सोओ।

( ४६ ) रात्रिमें जल्दी सोओ और जल्दी उठो।

( ४७ ) मानसिक-श्रम अधिक मत करो।

( ४८ ). महात्माओंके जीवन-चरित्र रात दिन पढ़ो।

( ४९ ) अपनी पोशाक सादा रखो।

( ५० ) इत्र फुलेल आदि गन्ध और पुष्प मला आदि धारण मत करो।

( ५१ ) घोड़े और बाईसिकलकी सवारी अधिक मत करो।

( ५२ ) लिङ्गको रातदिन मसलनेकी आदत मत डालो।

( ५३ ) औंधे मत सोओ।

( ५४ ) अधिक मत जागो।

( ५५ ) पेशाब और पाखानेकी जरूरतको मत रोको।

( ५६ ) अधिक पानी मत पीओ।

( ५७ ) हस्तमैथुन, पशुमैथुन गुदमैथुन आदि अप्राकृतिक मैथुन कदापि मत करो।

( ५८ ) पेशाब करनेके पश्चात् लिंगेन्द्रियको ठण्डे पानीसे अवश्य धो डालो।

( ५९ ) औषधियाँ अधिक सेवन मत करो।

( ६० ) कब्ज़को हटानेके लिये हमेशा जुलाब मत लो।

( ६१ ) ठण्डेस्थानोंमें ही रहो; गर्मस्थानोंमें मत रहो।

( ६२ ) हमेशा खुली हवामें रहो, बन्द मकानोंमें मत रहो।

( ६३ ) बीड़ी तमाखू, चाय, काफ़ी, कोको, सोडा, लेमन भाँग, गाँजा चण्डू, चरस, अफ़ीम मदिरा आदि पदार्थोंका सेवन मत करो।

( ६४ ) मृदुस्पर्श गद्दोंपर मत सोओ। कठोर शय्यापर ही सोओ।

( ६५ ) एकान्तवास मत करो।

( ६६ ) नंगे मत सोओ।

( ६७ ) भोग विलासकी कथाओंको, जैसे श्रीमद्भागवतकी रास-क्रीड़ाकी कथा मत सुनो, भले ही वे पवित्र ग्रन्थोंमें ही क्यों न वर्णित हों।

( ६८ ) किसीसे लिपटकर मत सोओ।

( ६९ ) खूब चबाकर भोजन करो।

( ७० ) नाकसे ही श्वासोच्छ्वासकी क्रिया करो; मुँहसे मत करो।

(७१) कमरके पृष्ठवंश अर्थात् रीढ़को हमेशा सम सूत्रमें रखो।

( ७२ ) सिरको अधिकांश खुला रहने दो।

( ७३ ) नंगे पैरों भी कभी कभी चला करो।

( ७४ ) ढीले और कम वस्त्र पहिनो।

( ७५ ) सोतेवक्त लिंगेन्द्रिय तथा अण्डकोषोंको शीतल जलसे धो डालो।

( ७६ ) कभी कभी नाभिके नीचे पेटपर गीले कपड़ेका पट्टा बाँध लिया करो। लेकिन थोड़ी देर।

( ७७ ) सूर्यके प्रकाशमें रहा करो।

( ७८ ) गर्म प्रकृतिके पर्दार्थोंको मत खाओ।

( ७९ ) लालमिर्चें, राई, सरसों और गर्ममसालेका सेवन मत करो।

( ८० ) हफ्तेमें एक बार निराहार उपवास अवश्य करो।

( ८१ ) फलोंका सेवन अधिक करो।

( ८२ ) भोजन और स्नानमें ३ घंटेका अन्तर रखा करो।

( ८३ ) भोजनके पश्चात् तुरन्त मैथुन न करो।

( ८४ ) स्त्रियोंसे अधिकतर वार्त्तालाप न करो।

( ८५ ) मैथुनके लिये सिर्फ रात्रि ही है।

( ८६ ) ठाले मत बैठो, किसी न किसी काममें लगे रहो।

( ८७ ) बासी भोजन मत करो। सड़े बासे फल मत खाओ

( ८८ ) बाल-विवाह मत करो।

( ८९ ) जीवन भर वीर्यरक्षाका ध्यान रखो।

( ९० ) खूब लम्बी चौड़ी जगहमें, जहाँ वायु खूब आता जाता हो शयन करो।

(९१) एक बिछौनेमें दो मनुष्य कदापि न सोओ। स्त्री पुरुषोंके बिछौने अलग अलग होने चाहिये।

(९२) वस्त्र शुद्ध रहें, इस बातको कभी मत भूलो।

(९३) रातदिन कुछ न कुछ खाते रहनेकी आदत मत डालो।

(९४) उपवास निराहार करो; उसदिन मिठाई मत खाओ।

(९५) नित्य वायु सेवनके लिये, गाँवसे बाहिर दूर तक जाओ।

(९६) क्रोध मत करो।

(९७) हमेशा खुश रहो।

(९८) मन पर अपना विजय प्राप्त करो।

(९९) प्राकृतिक नियमोंको मत तोड़ो।

(१००) उस विश्व-सूत्र धार-परमात्मामें अपनी अटल श्रद्धा और भक्ति रखों।

"सर्वेभवन्तु सुखिनः सर्वेसन्तु निरामया।
सर्वे भद्राणि पश्यन्तु माकश्चित् दुखभाग्भवेत्।"

* इतिशम् *

# कृतज्ञता-प्रकाश

( १ ) हमने इस पुस्तकके लिखनेमें "हमारे शरीरकी रचना" भाग प्रथम और द्वितीयसे चित्र आदिकी सहायता ली है, अतएव हम युक्त पुस्तकके लेखक श्रीबाबू त्रिलोकनाथ वर्माके कृतज्ञ हैं।

( २ ) इसी प्रकार हमने "स्वाध्याय-मण्डल" औंध ( सतारा ) के पुस्तक "ब्रह्मचर्य" "आसन" एवम् "वैदिक-धर्म" मासिक-पत्रके लेखोंसे तथा चित्रोंसे इसमें सहायता ली है। अतएव हम श्रद्धेय पं० श्रीपाददामोदर सातवलेकर जीके भी अत्यन्त कृतज्ञ हैं।

( ३ ) हम मध्यभारत हिन्दी-साहित्य-समिति इन्दौरके संचालकोंके अत्यन्त कृतज्ञ हैं, जिन्होंने इस परिश्रमको, पुस्तक प्रकाशित कराके सफल बनाकर लेखकके उत्साह को बढ़ाया।

गणेशदत्तशर्मा गौड़;

अब

# आप तन्दुरुस्त हो गये

देशमें आज ऐसे लोगोंकी कमी नहीं है, जिन्हें इस बातका भी पता नहीं है कि, मनुष्य स्वस्थ, निरोग, हृष्ट पुष्ट, बलवान और दीर्घायुषी कैसे बन सकता है! हम लोग रोगी क्यों होते जा रहे हैं? असंख्य रोगोंकी इस बढ़ती हुई सेनासे हमें कैसे छुटकारा मिल सकता है?

यदि आप, स्वस्थ रहना चाहते हैं—

यदि आप, हृष्टपुष्ट और बलवान होना चाहते हैं—

यदि आप, दीर्घायु चाहते हैं—

यदि आप, नीरोग रहना चाहते हैं—

यदि आप, वैद्य डाक्टरोंसे अपना पैसा बचाना चाहते हैं—

यदि आप, अपना जीवन, सुखी और आनन्दमय बनाना चाहते हैं— तो

## इन्दौर राज्यके स्टेट-सर्जनरायबहादुर डाक्टर

### श्री० सरजू प्रसादजी तिवारी

और

रीवाँ निवासी पं० रामेश्वरप्रसाद पाण्डेय लिखित

## "स्वस्थ-शरीर" (प्रथम खण्ड)

नामक पुस्तक एक बार मँगाकर अवश्य ही पढ़ लीजिये। दुरंगे तिरंगे, इकरंगे २१ चित्रोंसे सुसज्जित २२०पृष्ठकी पुस्तकका दाम केवल २) रु० रेशमी जिल्द २॥) रु० है। पुस्तक एण्टिक कागज़पर सर्वाङ्ग सुन्दर छपी है। पताः—

पता—मध्य-भारत-हिन्दी साहित्य-समिति इन्दौर।